# प्राक्कथन

हमारे देश में समाजशास्त्र के प्रति अभिरुचि निरन्तर बढ़ती जा रही है। यह अभिरुचि केवल समाज-विज्ञानों के विद्यार्थियों तक ही सीमित न रह कर सामान्य जनता में भी विस्तीर्ण हो रही है। विभिन्न बौद्धिक पेशों के सदस्य, अध्यापक, राजनीतिज्ञ, समाज-सेवक, डाक्टर, वकील, व्यवसायी, धार्मिक सुधारक, सभी आज समाजशास्त्रीय दृष्टिकोण अपनाने के लिए व्यग्र प्रतीत होते हैं।

सभी समझदार विचारक आज यह अनुभव करते हैं कि विभिन्न शैक्षणिक, नैतिक, धार्मिक, राजनैतिक, आर्थिक और अन्य सामाजिक समस्याओं को एकान्ततः नहीं सुलझाया जा सकता। एक ऐसे विज्ञान और विश्लेषणयन्त्र की आवश्यकता है जो सिर चकरादेनेवाली विभिन्नताओं और अन्तरों तथा विरोधी विचारों और संकीर्ण दृष्टिकोणों का संग्रह और एकीकरण, विश्लेषण और संश्लेषण कर विस्तृत और संतुलित धारणाओं को प्रस्तुत कर सके।

बी० ए० और एम० ए० कक्षाओं में समाजशास्त्र एक पृथक् विषय के रूप में स्वीकृत हो चुका है। भारतीय विद्यार्थियों के लिए इस विषय पर एक उपयोगी पाठ्य-पुस्तक की आवश्यकता हर एक अध्यापक और विद्यार्थी अनुभव करता है। हिन्दी भाषा में तो समाजशास्त्र पर कोई सामान्य पुस्तक भी उपलब्ध नहीं है। ऐसी स्थिति में. जब कि देश के अनेक विश्वविद्यालयों ने अध्यापन और परीक्षाओं में हिन्दी माध्यम को स्वीकार कर लिया है, हिन्दी में समाजशास्त्र पर एक प्रामाणिक पुस्तक लिखना अत्यावश्यक हो जाता है। प्रस्तुत पुस्तक विश्वविद्यालयों के पाठ्य-क्रम को दृष्टि में रख कर लिखी गई है। विद्यार्थी-समाज के अतिरिक्त समाजशास्त्र में अभिरुचि रखने वाले सभी पाठक इससे लाभ उठा सकते हैं।

प्रस्तुत पुस्तक में समाजशास्त्र के समस्त पहलुओं पर विशद विवेचन करने का प्रयत्न किया गया है तथा पिछले तीस सालों में इससे सम्बद्ध जो गम्भीर और महत्त्वपूर्ण गवेषणाएं हुई हैं, विभिन्न निष्कर्षों पर पहुँचने में उनकी भरपूर सहायता ली गई है। खेद की बात है कि हमारे देश में इस सम्बन्ध में बहुत कम कार्य हुआ है। परिणामतः, हमें समस्त उदाहरणों के लिए विदेशों का ही

960

मुंह ताकना पड़ता है, मानो कि हमारे यहां कोई समाज और सामाजिक-व्यवहार ही नहीं है। विदेशी समाजों, जिनका सांस्कृतिक ढांचा और आदर्श हमसे पर्याप्त भिन्न हैं, पर आधारित परिणाम हमारे देश पर अक्षरशः लागू नहीं हो सकते। ऐसी अवस्था में यह उचित है कि हम समाजशास्त्र के सिद्धान्तों का अध्ययन करते समय उन्हें समझने के लिए और उनकी व्याख्या करने के लिए अधिकाधिक भारतीय उदाहरणों का प्रयोग करें। तुलना के लिए अथवा देशीय आंकड़ों और विश्वसनीय तथ्यों के अभाव में विदेशी उदाहरणों, आंकड़ों और तथ्यों का प्रयोग सर्वथा युक्ति-संगत है। इस पुस्तक में सर्वत्र यथासंभव भारतीय उदाहरण देने की चेष्टा की गई है।

समाजशास्त्र एक अत्यन्त रोचक और उपयोगी विषय है, जिसका ज्ञान समाज के प्रत्येक शिक्षित सदस्य के लिये अनिवार्य है। पर यह एक बहुत ही नया विज्ञान है, जो कि अभी विकसित और निरन्तर सम्वर्धित हो रहा है। जर्मनी, फ्रांस, इटली और अमरीका में इसने विभिन्न रूप धारण किये हैं, विभिन्न प्रवृत्तियों का सूत्रपात किया है, विभिन्न प्रकार से वहां के सामाजिक जीवन और उसके नेताओं को प्रभावित और आकर्षित किया है। इसलिये समाजशास्त्र के सिद्धान्तों, समाजशास्त्र की प्रणालियों और उद्देश्य के सम्बन्ध में पर्याप्त मतभेद पाया जाता है। यही नहीं, एक ही देश के महत्त्वपूर्ण सामाजिक तथ्यों, उनके विश्लेषण और समाधान के सम्बन्ध में विभिन्न विद्वानों की पृथक्-पृथक् सम्मतियां हैं। अन्य सामाजिक विज्ञानों की भान्ति इसकी भी अनेक भ्रान्तियां और च्युतियां, टोटके और अन्धविश्वास, ओझे और मसीहा हैं। ऐसी स्थिति में समाजशास्त्र के अध्ययन में अति सावधानी और समझदारी की जरूरत है, ताकि हम अनजाने में ही किन्हीं भ्रान्त तथ्यों और सिद्धान्तों को वैज्ञानिक सत्य के नाम पर न अपना लें। इस पुस्तक में इस बात का ध्यान रखा गया है कि पाठकों के सम्मुख विभिन्न दृष्टिकोणों को पक्षपातरहित हो प्रस्तुत किया जाय, उनका विश्लेषण कर कुछ संतुलित और संश्लेषणात्मक परिणामों पर पहुंचा जाय, और साथ ही पाठकों को अपने निजी निष्कर्ष निकालने के लिए स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय।

यह पुस्तक प्रधानतः उन तरुण विद्यार्थियों के लिए, सामाजिक समस्याओं पर जिनके विचार और धारणाएं बहुत ही कच्ची, उथली, नमनीय और तरल होती हैं, लिखी गई है। उनमें से अधिकांश एक पाठ्य-पुस्तक से ही अपने विचार और धारणाएं बनाते हैं। ऐसी स्थिति में समाजशास्त्र के लेखक का उत्तर-

दायित्व बहुत बढ़ जाता है कि कहीं वह अनजाने में, निश्चितता की धुन में मिथ्या सिद्धान्तों का प्रचारक न बन जाय।

हिन्दी में समाजशास्त्र के सिद्धान्तों पर यह पहली पुस्तक है। अतः इसमें अनेक त्रुटियों का रह जाना सर्वथा स्वाभाविक है। मेरा पाठकों से साग्रह अनुरोध है कि पुस्तक के संशोधन के सम्बन्ध में उनका जो कोई भी सुझाव हो, उसे निःसंकोच मेरे पास भेजने की कृपा करें, जिससे कि अगले संस्करण में उसका उपयोग किया जा सके। इसके लिए मैं उनका आभार मानूँगा।

हिन्दी में किसी भी वैज्ञानिक विषय पर लिखने में सबसे बड़ी समस्या पारिभाषिक शब्दावलि की है। जब मैंने समाजशास्त्र पर पुस्तक लिखने का निश्चय किया, मेरे सामने भी यह कठिनाई उपस्थित हुई। समाजशास्त्र का क्षेत्र अति विस्तृत है, जिसमें प्राणिशास्त्र, मनोविज्ञान, धर्मशास्त्र, कामशास्त्र, अर्थशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, दण्डशास्त्र इत्यादि नाना विज्ञानों के शब्दों का प्रयोग होता है। मुझे इसके लिए पांच सौ से ऊपर शब्द ढूंढने और गढ़ने पड़े हैं। पाठकों की सुविधा के लिए मैं उनको पृथक् सूची दे रहा हूं। इसके अतिरिक्त, जहाँ उनका प्रयोग किया गया है, पाठकों की सुविधा के लिए कोष्ठक में अंग्रेजी पर्याय भी दे दिए गए हैं।

हिन्दी के कुछ पारिभाषिकशब्द-निर्माताओं और विभिन्न विज्ञानों के कुछ हिन्दी लेखकों ने भी बहुत से शब्द बनाये हैं, जिनमें से अनेक मैंने अपनाए भी हैं। पर उनमें से कुछ ने, मेरी सम्मति में, अति संस्कृतमय, क्लिष्ट, बोझल और कर्णकटु शब्द गढ़े हैं। इस सम्बन्ध में मैंने मध्यम मार्ग का अवलम्बन किया है। जहां मुझे सरल और चलता शब्द मिल गया, मैंने उसे लेने में परहेज नहीं किया, जहाँ नहीं मिला वहाँ यथासंभव सरल और सार्थक शब्द बनाने की कोशिश की है। इस कार्य में मेरे मित्र प्रो० हरिदत्त ने समाज विज्ञानों और प्रो० चम्पतस्वरूप ने प्राणिशास्त्र से सम्बद्ध शब्द गढ़ने में मेरी बहुत सहायता की है, जिसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं।

समाजशास्त्र के लिखने और प्रकाशित करने में मुझे जिन-जिन व्यक्तियों का प्रत्यक्ष या परोक्ष सहयोग मिला है उन सबके प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापन करना मैं अपना परम कर्त्तव्य समझता हूं। पुस्तक के प्रारम्भ करने में मुझे डी० ए० वी० कालेज देहरादून के प्रिंसिपल और वहां समाजशास्त्र विभाग के अध्यक्ष, समाजशास्त्र और अर्थशास्त्र के सुलझे हुए विद्वान्, डा० रामनारायण

सक्सेना से बहुत प्रेरणा, प्रोत्साहन और सहायता मिली है और शेष पर्यन्त उनकी सद्भावनाएं मेरे साथ रही हैं। मैं उनका विशेष रूप से अनुगृहीत हूं।

इस पुस्तक के आनुवंशिकता और वातावरण, परिस्थितिशास्त्र तथा सामूहिक व्यवहार वाले अध्यायों का ड्राफ्ट मेरे प्रिय साथी श्री सुरेन्द्रमोहन ने तैयार किया है। इसके अतिरिक्त, पग-पग पर उन्होंने इस कार्य में मेरी सहायता की है, जिसका आभार प्रदर्शन मेरे लिए सम्भव नहीं है।

विषय के विस्तृत अध्ययन की सुविधाएं जुटाने में हमारे पुस्तकालयाध्यक्ष श्री दौलतसिंह चौहान और उनके सहकर्मियों ने जो तत्परता, उदारता और सज्जनता दिखाई, उसके लिए मैं उनका अत्यन्त कृतज्ञ हूं।

मैं डी० ए० वी० कालेज देहरादून के समाजशास्त्र के विद्यार्थियों का विशेष रूप से आभारी हूं जिन्होंने अपने रोज के तकाजे से इस पुस्तक का इतनी जल्दी लिखना और प्रकाशित करना सम्भव बनाया।

इस पुस्तक को छपाने का प्रधान श्रेय मेरे पिता श्री धनराज विद्यालंकार को है, जिन्होंने अनेक झंझटों में व्यस्त रहने के बावजूद, अपना बहुमूल्य समय निकाल कर स्वयं प्रेस में बैठ कर हफ्तों मेरी अस्पष्ट पाण्डु-लिपि से, जिसको कि अनेक बार मैं स्वयं भी नहीं पढ़ पाता, माथा-पच्ची की और प्रूफ संशोधन का सर दर्द सहा। किन शब्दों में उन्हें धन्यवाद दूं ?

पुस्तक के प्रकाशन म मुझे अपने चाचा श्री हंसराज से अत्यन्त सहयोग मिला है जिसके लिए उनका कृतज्ञ हूँ। प्रेस के अध्यक्ष श्री वेदव्रत विद्यालंकार और श्री पं० शान्तिस्वरूप वेदालंकार भी पुस्तक को सुन्दरता से छापने और प्रूफ संशोधन में सहायता करने के लिए धन्यवाद के पात्र हैं।

अन्त में मैं उन सब विद्वानों का भी अत्यन्त आभारी हूँ जिनके प्रदत्त ज्ञान के दान से इस ग्रन्थ की रचना सम्भव हुई है।

पाठकों की सुविधा के लिए पुस्तक के अन्त में मैंने विस्तृत सहायक ग्रन्थ-सूची दे दी है।

डी० ए० वी० कालेज पुस्तकालय, देहरादून। रघुराज गुप्त

२२–२–५३

## विषय-सूची

### पहला अध्याय



### दूसरा अध्याय

का आधार, एक दूसरे से परिचय, समानता और भिन्नता; समुदाय : सहवास, प्रधान हितों की एकता और आत्मीयता, सहवास ऐकात्म्यता के दृढ़ सूत्र का पोषक, ऐकात्म्यता सामुदायिक भावना की आत्मा; समिति: कुछ विशेष हितों की प्राप्ति समिति का लक्ष्य, समिति की विशेषताएं : नियम, पदाधिकारी, संगठन और सम्पत्ति; संस्थाएं : व्यवहार प्रणाली के सर्वमान्यरूप, संस्कृति प्रणालियों के समूह; संस्था की विशेषताएं; समाज, समुदाय, समिति और संस्था का अन्तर; नस्ल; रेवड़; समूह : सामाजिक सम्बन्धों से समूह का उदय।

## तीसरा अध्याय



पशु जगत् में मानव का स्थान; मनुष्य का प्राणिशास्त्रीय श्रेणी विभाजन; मानव जाति की विशेषताएं : १. बड़ा मस्तिष्क, २. सावे खड़े होना, ३. हाथों का अधिक लचकीलापन, ४. संभाषण योग्यता, अन्य विशेषताएं; सृष्टि में मनुष्य का आगमन और विकास : पृथ्वी का इतिहास, मनुष्य का समाजशास्त्रीय पहलू।

## चौथा अध्याय



नस्ली सिद्धांत की भूलें; नस्लों की परिभाषा, जन्म और श्रेणी विभाजन : नस्ल की प्राणिक परिभाषा; नस्लों का उदय : १. अन्तःपरिवर्तन, २ चुनाव, ३. पृथक्करण, संसार की प्रधान नस्लें और उनके क्षेत्र; नस्लों का अन्तर्मिश्रण : निष्क्रमण मुख्य कारण, अन्तर्मिश्रण का परिणाम बुरा नहीं, कोई नस्ल आज विशुद्ध नहीं; नस्ल का निर्णय : दृश्य माप्य गुण नस्ल का आधार, प्रायः प्रयुक्त माप : १. माप शारीरिक बनावट से सम्बद्ध, २. कंकाल से प्राप्त सूचनाएं अधूरी, ३. बौद्धिक, भावुक विशेषताओं को स्थान नहीं, नस्ल एक अल्प वास्तविक इकाई; नस्ल के मनोवैज्ञानिक और समाजिक पहलू : नस्ल के आधार पर श्रेष्ठता सिद्ध नहीं की जा सकती, सामाजिक पहलू; भारत की नस्लें : १. नीग्रो, २. आग्नेय, ३. भूमध्यसागरीय, (द्रविड़)—पुरा भूमध्यसागरीय, असली भूमध्यसागरीय, प्राच्य भूमध्य सागरीय, ४. पश्चिमी वृत्तकपाल, ५. नॉर्डिक (आर्य), ६ मंगोल।

## पांचवां अध्याय



## छठा अध्याय

ग्राम से प्यार, ३. खेती के पेशे के कारण धर्म और लोकोत्तर-शक्ति में विश्वास, ४, बहुमुखी कार्य क्षमता तीव्र साधारणज्ञान का कारण, ५. ग्राम्य-जीवन चिर साहचर्य के कारण प्रभावशाली, ६. लोकापवाद का भय घनिष्ठता का परिणाम, ७. लोकापवाद का भय चरित्रनियन्त्रण का साधन, ८. आदर्शों और परम्पराओं की एकता, ९ पुरातन से प्यार, १०. ग्राम परिवारों का समूह, ११. व्यक्ति पर परिवार या कुटुम्ब का आश्चर्य-जनक सामर्थ्य, १२. परिवार और समाज में नारी का स्थान, १३. आचारव्यवहार और रहन-सहन की सरलता; ग्राम्य-जीवन के आर्थिक पहलू : भूमिपति और भूमिहीन, जमींदारी, रैयतवाड़ी, महलवाड़ी, रूढ़िवाद, निराशा और असंतोष; गांवों का श्रेणी विभाजन : १. बिल्कुल छोटे गांव, २. कुछ बड़े गांव, ३. मुख्यगांव, ४. कस्बे; ग्रामों पर आधुनिक प्रगति का प्रभाव : असंतोष, नगर की ओर अभियान; नागरिक जीवन : नगरों का उदय; नागरिक जीवन की विशेषताएं : १. समुदायों का समुदाय, २. पारिवारिक एकता का ह्रास, ३. सामुदायिक घनिष्ठता का अभाव, ४. चरित्र शैथिल्य, ५. बाह्य प्रभावों की प्रधानता, ६. व्यक्तिवाद का उदय पारिवारिक जीवन का विघटन, ७. अधिक काम के कारग असंतोष और अशान्ति, ८. असंतुलित व्यक्तित्व, ९. अपराध की ओर, १०. सामुदायिक विकेन्द्रीकरण के कारण सामाजिक विघटन. ११. पुरुषों की अधिकता, उच्चतर विवाहावस्था, अल्प सन्तान; नगरों के प्रकार : छोटे नगर, मध्यम कोटि के नगर, बड़े नगर; नागरिक और ग्रामीण जीवन में अन्तर।

## सातवां अध्याय



व्यक्ति का परिस्थिति से सम्बन्ध; भूगोल और सभ्यता का एक दूसरे पर प्रभाव : लास एंजल्स का नगर; भूगोलका सभ्यता को प्रेरणादान; जलवायु; प्राकृतिक पदार्थ; प्रादेशिक प्रभाव; जनता के स्वरूप पर पड़ौस और पेशे का प्रभाव; नगर का परिस्थितिशास्त्र : कलकत्ता; ग्राम का परिस्थितिशास्त्र; जनसंख्या का प्रभाव; वैज्ञानिक आविष्कारों का प्रभाव; नगरविकास के सिद्धांत : वृद्धि का केन्द्राभिमुखी सिद्धांत, मारिसडेनी का सिद्धांत, विलियम बेली का सिद्धांत; पारिस्थितिक प्रक्रियाएं; १. एकत्रीकरण, २. केन्द्रीकरण, ३. विकेन्द्री करण, ४. पृथक्करण, ५. आक्रमण, ६. संक्रमण, ७. दैनीकरण।

## आठवां अध्याय



## नवां अध्याय



## दसवां अध्याय

निर्माण : विवाह सामाजिक प्रतिष्ठा बढ़ाने का साधन; परिवार में व्यक्तिगत विकास—वर्ग परिवर्तन की प्रक्रिया; ग्लिक का पारिवारिक चक्र; बोसार्ड का पारिवारिक अन्तःक्रिया का नियम; परिवार का उद्गम उद्देश्य और विकास: पशुजगत् में परिवार; परिवार के उद्गम के कारण : कामचार से परिवार की उत्पत्ति; मातृक्रम कामचार का प्रमाण नहीं, वात्सल्य की भावनाओं से परिवार का उद्गम; मातृनामी और पितृनामी परिवार : विवाहों के भेद; बहुभर्तृता : बहुभर्तृता प्रचलित होने के कारण; बहुभार्यता : बहुभार्यता प्रचलित होने के कारण; बहुभार्यता के दुष्परिणाम; एकभार्यक विवाह : एक विवाह के लाभ : १. बच्चों की बेहतर देखरेख, २. उच्चतर प्रेम का जन्मदाता, ३. दृढ़ता और निश्चिततर पारिवारिक बन्धन, ४. बच्चों और माता पिता दोनों के जीवनों का संरक्षण; वैवाहिक प्रतिबन्ध, हिन्दुओं में बहिर्विवाह : (१) बहिर्विवाही नियम, (२) अन्तर्विवाही नियम; भिन्नगोत्रता के नियम की परेशानियां और भ्रान्तियां : गोत्र द्वारा वंशपरम्परा द्योतन का प्रचलित मत और स्वरूप, गोत्र के नियम की अनावश्यकता, सपिण्डता; अन्तर्विवाह; अन्तर्विवाहों के दुष्परिणाम; विवाह के प्राचीन और अर्वाचीन रूप : (१) ब्राह्म-विवाह, (२) असुर-विवाह, (३) गांधर्व-विवाह, (४) राक्षस विवाह, कन्यादान विरोधी आधुनिक प्रवृत्तियां; दाम्पत्य अधिकार और कर्तव्य : (१) दण्ड देने का अधिकार, (२) दाम्पत्य अधिकारों की पुनःप्राप्ति, (३) व्यभिचार विषयक नियम, (४) सम्पत्ति सम्बन्धी अधिकार; तलाक; क्या हिन्दुओं में तलाक का विधान होना चाहिए ? : तलाक की उपयोगिता; नये हिन्दूविधान में तलाक व्यवस्था; अमरीका में तलाक; आधुनिक परिवार में व्यक्तित्व का विकास; सुखी विवाहों की संख्या; वैवाहिक जीवन में विषाद के कारण; सुखी विवाहित दम्पतियों का व्यक्तित्व : सुखी विवाहित स्त्रियां, दुःखी विवाहित स्त्रियां, सुखी विवाहित पुरुष, दुःखी पति; टरमेन का विवाह सिद्धांत; वैवाहिक सफलता या असफलता की पूर्वोक्ति; बच्चों का व्यक्तित्व; अच्छा पारिवारिक वातावरण क्या है ? : सामान्य अनुशासन; परिवार का भविष्य; परिवार का विघटन : १ औद्योगिक क्रान्ति के कारण परिवार के आर्थिक कृत्यों का ह्रास. २ राज्य का हस्ताक्षेप और परिवार के शिक्षणकृत्यों का ह्रास, ३ संयुक्तपरिवार का ह्रास, ४ आयोजित मातृत्व, संततिनिरोध का प्रसार और छोटे परिवार, सुप्रजनित परिवार; विद्युत् का परिवार पर प्रभाव; गतिशील समाज में परिवार ।

समाजशास्त्रीय दृष्टिकोण; राज्य और समुदाय; सरल संस्कृतियों में सरकार; नेतृत्व का तथ्य, पुनरावृत्ति का तथ्य; सरल संस्कृतियों में सरकार की सीमित आवश्यकता के कारण : १ वर्ग का छोटा स्वरूप, २ विकृत व्यक्तियों की अल्प-संख्या, ३ संस्कृति की अगतिशीलता, ४ सम्पत्ति का अभाव; सरल संस्कृतियों में सामाजिक नियन्त्रण के साधन : १ परिवार, २ बिरादरी, ३ विभिन्न समितियां; राज्य की विशेषतायें; राज्य का उद्गम : मनोवैज्ञानिक और संस्थायिक कारण, रक्तसम्बन्ध, व्यक्तिगत सम्पत्ति, युद्ध और विजय, युद्ध बाद की चीज, युद्ध का जन्म; राज्य का विकास : राज्यों का रेखांकित विकास नहीं, राज्यों से सम्बद्ध परिस्थितियों का बताना सम्भव; सामन्तशाही सरकार : धनी शक्तिशाली कृषक का उत्कर्ष, सामन्तवाद के क्षय के कारण; नगर राज्य; राजतन्त्र का पतन, संसदों की स्थापना; प्रजातन्त्र; राज्य की आधुनिक समस्यायें; लोकतन्त्र में जनमत का ह्रास; हमारे चुनावों की कमियां : मतदाताओं की उदासीनता; लोग वोट क्यों नहीं देते ?; प्रजातन्त्र और स्वार्थी वर्ग; सरकार के कार्य; सरकार के उपयुक्त कार्य; सरकार के अनुपयुक्त कार्य; सरकार की कार्य क्षमता; आज के युग में राज्य का अधिकाधिक उत्तरदायित्व अनिवार्य; सरकार और सामाजिक परिवर्तन; सर्वेसर्वा राज्य : संकटकालीन उपादेयता; स्वाधीनता बनाम संगठन; राज्य का भविष्य; राज्य एक वृहत् समाज : राज्यों के पारस्परिक सम्बन्ध।

## चौदहवां अध्याय

## क्रीड़ा मनोरंजन और शिक्षण संस्थायें — पृ० २६४

क्रीड़ा का कार्य और महत्व; क्रीड़ा के प्रति विभिन्न धारणायें; क्रीड़ा के सिद्धान्त : (१) अतिरिक्त शक्ति, (२) पुनरावृत्ति, (३) सहजप्रेरित शिक्षण, (४) व्यक्तित्व की स्वाभाविक अभिव्यक्ति, निष्कर्ष; अवकाश के उपयोग में मुनाफा वृत्ति; सिनेमा : सिनेमा की लोकप्रियता के कारण, सिनेमा-नियन्त्रण की आवश्यकता; अवकाश के नये उपयोग; अवकाश के सामाजिक उपयोग; शिक्षण संस्थायें : शिक्षा की परिभाषा कार्य रूप और महत्त्व; भारत में शिक्षा : प्राचीन काल, मध्यकाल, आधुनिक शिक्षा; विद्यमान शिक्षाप्रणाली के दोष : (१) विदेशी माध्यम, (२) खर्चीली शिक्षा, (३) व्यावहारिक जीवन में निरर्थकता, (४) व्यक्तित्व निर्माण की उपेक्षा, (५) सामाजिक दृष्टिकोण का अभाव; सुधार के सुझाव : (१) मातृभाषा का माध्यम, (२) निःशुल्क और

सर्वसुलभ शिक्षा की व्यवस्था, (३) शिक्षा की व्यावहारिकता में वृद्धि, (४) व्यक्तित्व निर्माण पर ध्यान, (५) सामाजिक दृष्टिकोण की सृष्टि; धार्मिक-शिक्षा बनाम ऐहिक शिक्षा; शिक्षा की नई धारणायें : बुनायादी शिक्षा, अमरीका का प्रगतिशील शिक्षा-आन्दोलन; शिक्षा के अन्य आधुनिक साधन : समाचार पत्र : एक प्रभावशाली शिक्षा साधन, समाचार-पत्रों का पतन, जनमत निर्माण का शक्तिशाली साधन; पूंजीपतियों का आधिपत्य, लाभवृत्ति का शिकार, समाचारों का प्रकाशन, सुधार के सुझाव; रेडियो : शक्ति और प्रयोग, अन्तर्राष्ट्रीय ब्राडकास्टिंग, टेलीविजन, रेडियो-टेलीविजन का नियन्त्रण और स्वामित्व; पुस्तकालय : इनका कार्य, साहित्य का प्रभाव; शिक्षा के सामाजिक कृत्य।

## पन्द्रहवां अध्याय

(क) समूह और सामूहिक व्यवहार पृ० २८६

मनुष्य सामाजिक प्राणी, सामाजिकता सहजप्रवृत्ति नहीं, मानवशिशु की असहायावस्था से सामाजिकता का उदय; सामाजिक व्यवहार के साधन : अन्तःक्रिया और सामीप्य, अन्तःक्रिया 'प्रेरणा-प्रतिक्रिया-प्रेरणा' की इकाई, हमारे अध्ययन का आधार व्यक्ति नहीं समष्टि; सामाजिक अन्तःक्रिया के साधन : मनोवैज्ञानिक और शारीरिक अवस्थाओं का प्रभाव, सामाजिक अन्तःक्रिया के दो तत्त्वःसदस्यता और नेतृत्व; समूहों के भेद : प्राथमिक हितों की पूर्ति और स्थायित्व में अन्तर समूहों के अन्तर का कारण, प्राथमिक और माध्यमिक समूह, सम्पर्क की घनिष्ठता या अस्थिरता, सामाजिक छद्मसामाजिक और असामाजिक समूह, व्यक्तिगत और सार्वजनिक समूह, दृश्य और अदृश्य समूह, अन्तः समूह और बहिःसमूह; समूह और व्यक्तित्व : व्यक्तित्व सामूहिक प्रेणाओं का प्रत्युत्तर; समाज और व्यक्तित्व सहवर्ती हैं, सामूहिक मान्यतायें और आदर्श व्यक्तित्व के महत्त्वपूर्ण अंग, व्यक्तित्व का सामाजिक प्रतिष्ठा की इकाई के रूप में विकास; सामाजिक नियन्त्रण : लोकनिन्दा या लोकसम्मान, संस्कृति और सामूहिक नियन्त्रण, विहित और अविहित सामाजिक नियन्त्रण, सामाजिक नियन्त्रण के कारण साधारणता की ओर झुकाव, सामाजिक चेतना या आत्मा के सिद्धान्त भ्रान्तिपूर्ण, असाधारण बालक अनेक समूहों के अंग, समूह स्फूर्ति और उत्साह का वर्धक।

(ख) समाज और सहजप्रवृत्ति पृ० २६७

मानव व्यवहारों में कुछ सामान्य प्राथमिक आधारभूत प्रवृत्तियां : सहज-प्रवृत्ति जन्मजात होती है, नस्ल की रक्षा के लिये उपयोगी सिद्ध हुए व्यवहार,

सहजप्रवृत्ति लक्ष्यात्मक होती है, व्यक्तिगत अनुभव से अप्रभावित, सहजप्रवृत्ति की तृप्ति सुखकर, अतृप्ति पीड़ाजनक, सहजप्रवृत्ति और उत्क्षेप, सहजप्रवृत्ति और बुद्धि, सहजप्रवृत्ति का प्रभाव, व्यवहारवादियों की धारणा; समाज में सहज-प्रवृत्ति : मैक्डूगल का मत : सामाजिकता करुणाभाव का परिणाम; मैक्डूगल के मत की समालोचना; सामाजिक जीवन का आधार दूसरों से अन्तः क्रिया : हम सामाजिक मान्यतायें क्यों स्वीकार करते हैं : ट्राटर की धारणा : सामाजिक सहजप्रवृत्ति के कारण सामाजिक गठन, ट्राटर के मत की आलोचना, किसी एक कारण से सामाजिक व्यवहार की आलोचना करना भ्रान्तिपूर्ण, सुझाव, अनुकरण सामाजिक व्यवहार का आधार, पुनरावृत्ति विरोध और अनुकूलन का अविरल चक्र, प्रगति का आधार आविष्कार; अनुरूपता का आधार अनुकरण, विरोधी समाज में आविष्कार का अनुकरण असम्भव, तीन तर्कातीत तत्त्व; अनुकरण सुझाव और सहानुभूति के सामाजिक कार्य : अनुकरण उत्क्षेपात्मक नहीं, सुझाव, सहानुभूति, सामाजिकता कोई सहजप्रवृत्ति नहीं।

(ग) सामाजिक प्रक्रियायें पृ० ३११

सामाजिक प्रक्रिया का अध्ययन समूहों के अन्तःसम्बन्ध और आन्तरिक अवस्था के ज्ञान के लिये आवश्यक, अनेक प्रक्रियाओं की समकालीनता, छः मुख्य सामाजिक प्रक्रियायें, सहयोग, प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष सहयोग, समष्टिहित और वैयक्तिक हित, स्पर्द्धा और विरोध, प्रत्यक्ष विरोध, अप्रत्यक्ष विरोध, विरोध केवल विनाशक नहीं है, स्पर्द्धा, सहयोग और विरोध, यान्त्रिक निश्चयवाद की धारणा भ्रान्तिपूर्ण, अहंभाव की तृप्ति स्पर्द्धा और सहयोग दोनों में सम्भव, अनुकूलन और समीकरण, सन्धि-स्थापन, सहनशीलता, मतपरिवर्तन, सात्मीकरण।

(घ) भीड़ व्यवहार : भीड़ और सक्रिय उत्तेजित भीड़ पृ० ३२१

अनिर्धारित नेतृत्व और सदस्यता के समूह : भीड़ एक सामान्य केन्द्र की ओर आकर्षितों का अस्थायी जमघट, शारीरिक सामीप्य, साक्षात्सम्पर्क वेगपूर्ण अन्तःप्रेरणा, भीड़ में घुसने या बढ़ने के कारण शारीरिक दबाव, भीड़समूह में अपरिचितता और अनुत्तरदायित्व, सक्रिय उत्तेजित भीड़; भीड़ व्यवहार के आधार : अनुकरण, सुझाव, प्रचार और अफवाह के कारण सुझाव का प्रभाव, भीड़ के प्रति सम्मान की भावना, भीड़ पर ताल का प्रभाव, पूर्वधारणाओं और भावनाओं का भावात्मीकरण, नेता की भूमिका; मनोवैज्ञानिक अवस्थायें और भीड़ व्यवहार : प्राथमिक प्रेरक-भावनायें, भीड़ समूह द्वारा अचेतन में दबी भावनाओं का उदय; नागरिक सभ्यता और भीड़ व्यवहार : सामाजिक हितों

की अपूर्ति, निराशा का वातावरण, भाग्यवाद में विश्वास, जीवन में नीरसता का आधिक्य, परिवर्तन और दृढ़नेतृत्व की कामना, सामूहिक समाज का उदय; भीड़ व्यवहार और संस्कृतिः सुझाव और संस्कृति।

(ङ) सामूहिक व्यवहार के अन्य रूप पृ० ३३४

(१) श्रोता और दर्शक समूह : संस्कृति निर्धारित अस्थायी समूह, सदस्यों में अन्तःप्रेरणा का अभाव, श्रोतासमूह का भीड़ बनना सम्भव; (२) जनता और जनमत : जनता-सामान्य विषयों पर अभिरुचि रखने वालों का एक शिथिल समूह, जनमत एक गतिशील प्रक्रिया, ग्रामीण समाजों में जनमत, नगरीय सभ्यतायें और जनमत, आधुनिक सभ्यता का जनमत पर प्रभाव, (३) प्रचार : प्रचार—शब्दों और प्रतीकों का पूर्वनियोजित प्रयोग, शिक्षा, विचार-विनिमय और प्रचार, प्रचार और समूह, प्रचार का मनोवैज्ञानिक आधार, प्रचार की सफलता के नियम, प्रचारक और वकील, प्रचार का नियन्त्रण; (४) नेतृत्व : प्रभुता और आधीनता, शैशव अभ्यास और व्यक्तिगत सामाजिक प्रभाव, प्रभुता और नेतृत्व, नेता के गुण, नेता के कार्य, नेता की सफलता के साधन, नेता और अनुयायियों का एक दूसरे पर प्रभाव, नेता और सामाजिक परिस्थिति, सामाजिक पुनर्निर्माण में नेता का महत्व।

## सोलहवां अध्याय

संस्कृति का विकास पृ० ३४७

संस्कृति का संचय : योग द्वारा वृद्धि, संस्कृति के अल्प अंश ही लुप्त होते हैं, अभौतिक संस्कृति में संचय; निरन्तरता का सिद्धान्त; मिश्रित-फलीकरण का सिद्धान्त; प्रसार; संस्कृति में स्व-आविष्कृत तत्वों का अभाव, पृथक्करण प्रसार के मार्ग में बाधक; सांस्कृतिक वृद्धि की दर : संस्कृति वृद्धि की तेजगति; वृद्धि-दर में अन्तर के कारण : विद्यमान ज्ञान और आविष्कार की दर में सम्बन्ध; व्याख्यात्मक सिद्धान्त : व्याख्यात्मक वक्ररेखा केवल एक अनुमान; सांस्कृतिक वृद्धि की दर में अन्तर के कारण : संस्कृति की वृद्धि का अनियमित स्वभाव, प्रसार एक बाधक कारण, सब आविष्कारों का महत्व समान नहीं होता; संस्कृतिवृद्धि की विभिन्न कल्पनायें : चक्रीय-कल्पना, साम्राज्यवादी कल्पना, अध्यात्मवादी कल्पना; संस्कृतियों की तुलना; सांस्कृतिक दर को प्रभावित करने वाले कारण : सामाजिक संगठन, भौगोलिक स्थिति, भौतिक आविष्कार द्रुत परिवर्तन का एक कारण, प्रसार और परिवर्तन की दर, निरन्तर द्रुत परिवर्तन की सम्भावना।

## सत्रहवां अध्याय



## अठारहवां अध्याय

पहला अध्याय

# समाजशास्त्र का विषयक्षेत्र

**विभिन्न सामाजिक सम्बन्धों का अध्ययन.** मौरिस जिन्सवर्ग के शब्दों में : "विस्तृत अर्थों में समाजशास्त्र मानव अन्तःक्रियाओं, अन्तःसम्बन्धों, उनकी समस्याओं और परिणामों का अध्ययन है। आदर्शतः समाज में मनुष्य की समस्त क्रियाएं जिनसे मनुष्य जीवन-संघर्ष में अपने को कायम रखते हैं, नियम और कायदे जो एक दूसरे से उसके सम्बन्धों की व्याख्या करते हैं, ज्ञान और विश्वास की प्रणालियां, कला और नैतिकता तथा एक समाज के सदस्य की हैसियत से प्राप्त किंवा विकसित योग्यताएं और स्वभाव इसके अध्ययन के विषय हैं।"

उपर्युक्त आदर्श वास्तव में बहुत विस्तृत है। यह भी सही है कि कोई भी विज्ञान यदि मानव सम्बन्धों की प्रत्येक शाखा और उनकी अनन्त प्रशाखाओं के अध्ययन का प्रयत्न करे, वह जरा आगे नहीं बढ़ सकता। तब प्रश्न उठता है किस भांति इस क्षेत्र को परिसीमित किया जाए ?

**विशेषात्मक और समन्वयात्मक दो दृष्टिकोण.** इस प्रश्न के दो प्रकार से उत्तर दिये गए हैं, जिन्होंने समाजशास्त्र के क्षेत्र के विषय में दो विभिन्न कल्पनाओं को जन्म दिया है। एक लेखक-वर्ग, प्रसिद्ध जर्मन समाजशास्त्री साईमल जिसका अच्छा प्रतिनिधि है, समाज के अन्य विज्ञानों से पृथक् समाजशास्त्र की हद बांधने के लिये, महत्वाकांक्षाओं के दोष से मुक्त करने के लिये तथा मानव सम्बन्धों के कुछ विशिष्ट पहलुओं में उसे सीमित करने के लिये बहुत व्यग्र है। दूसरा वर्ग स्पष्टतः मानता है कि सामाजिक अन्वेषण का क्षेत्र किसी भी अनुशासन के लिए अति विस्तृत है। किन्तु वह इस बात पर ज़ोर देता है कि विशिष्ट सामाजिक विज्ञानों, जैसे कि अर्थशास्त्र, मानवशास्त्र, तुलनात्मक धर्म, तुलनात्मक विधि, इत्यादि विज्ञानों के अतिरिक्त भी एक सामान्य विज्ञान की जरूरत है, जिसका कार्य कि विशिष्ट अनुशासनों को एक दूसरे के निकट संपर्क में लाना है, सामाजिक जीवन की सामान्य अवस्थाओं का मुकाबला करना है, जो कि अपनी सामान्यता के कारण अक्सर विशेषज्ञों द्वारा उपेक्षित रहती हैं; संक्षेप में सामाजिक जीवन को पूर्ण रूप में देखना है। समाजशास्त्र के स्पष्टतः निश्चित विशिष्ट ज्ञान की कल्पना तथा समाज-विज्ञानों के

मिन्वय की दृष्टि, दोनों पक्षों के ही पक्के समर्थक विद्यमान हैं । संक्षेप में, इन दोनों दृष्टिकोणों की समालोचना और विश्लेपण आवश्यक है ।

**विशेषात्मक अध्ययन : साईमल.** पहले दृष्टिकोण को विभिन्न प्रकार से विकसित और प्रस्तुत किया गया है । इसमें से हम मुख्य का ही ज़िक्र करेंगे । साईमल का समाजशास्त्र सामाजिक सम्बन्धों के स्वरूप और उनके विषय और वस्तु के भेद पर आधारित है । उदाहरण के लिए, प्रतियोगिता, आज्ञापालन, श्रेणीवद्ध संगठन, श्रम विभाजन जैसे सम्बन्ध हमें सामाजिक जीवन के विभिन्न क्षेत्रों, आर्थिक, राजनैतिक, यहां तक कि धार्मिक, नैतिक और कलात्मक क्षेत्रों में भी दृष्टिगोचर होते हैं । सामान्य समाजशास्त्र का कार्य इन सामाजिक सम्बन्धों को अलग करना तथा परिवर्तित विषय या वस्तु जिसमें वह प्रकट होते हैं, उनका अमूर्त रूप (abstraction) में अध्ययन करना है । इस दृष्टिकोण के अनुसार समाजशास्त्र तथा अन्य समाज-विज्ञानों में यही अन्तर है कि यह उन्हीं विषयों का जिक्र करता है जिनका कि वे, किन्तु सामाजिक सम्बन्धों के पृथक् रूपों के दृष्टिकोण से ।

**वीरकांद्त.** वहुत कुछ इसी प्रकार एक अन्य जर्मन समाजशास्त्री वीरकांद्त समाजशास्त्र को एक ऐसा विशिष्ट ज्ञान मानते हैं जो कि उन मानसिक वन्धनों के उन अंतिम स्वरूपों से सम्बद्ध है जो कि समाज में एक मनुष्य को दूसरे से मिलाते हैं । वास्तविक ऐतिहासिक समाज, उदाहरण के लिए अठाहरवीं शती का फ्रांसीसी अथवा चीनी परिवार, केवल एक विशेष प्रकार के सम्बन्धों, उदाहरण के लिए शक्ति अथवा निकटता की तीव्रता के उदाहरण के रूप में ही उपादेय हैं । किन्तु समाजशास्त्र को, यदि इसे अस्पष्टता और अनिश्चितता के आरोप से मुक्त होना है, तो किसी मूर्त समाज के यथार्थ और ऐतिहासिक अध्ययन का प्रयत्न नहीं करना चाहिए । वीरकांद्त के अनुसार इसका उद्देश्य सीधे अन्तःपर्यवेक्षित विश्लेपण के द्वारा सामाजिक संवंधों की कम-से-कम श्रेणियों, जैसे कि सम्मान, शर्म, प्रेम, यश, समर्पण, दूसरों की स्वीकृति का अनुभव, वह सूत्र जो व्यक्तियों और वर्गों को बांधता है, को प्राप्त करना है । इसी तरह संस्कृति का अध्ययन करते हुए, उसके अनुसार, सांस्कृतिक विकास की वास्तविक विषय वस्तु को ले इतिहासकार के साथ प्रतियोगिता नहीं करनी चाहिए । इसे अपने को परिवर्तन और स्थिरता (persistence) की आधारभूत शक्तियों की खोज तक ही सीमित रखना चाहिए । केवल इन्हीं तरीकों से समाजशास्त्रीय अन्वेपण के विशिष्ट क्षेत्र को पृथक् किया जा सकता है ।

**मैक्स वैबर.** समाजशास्त्र का इससे अधिक ठोस और ऐतिहासिक विवेचन अन्य जर्मन समाजशास्त्री मैक्स वैबर का है, यद्यपि वह भी समाजशास्त्र के लिए एक विशिष्ट क्षेत्र निश्चित करने के लिए उत्सुक है। समाजशास्त्र का उद्देश्य सामाजिक व्यवहार की व्याख्या करना अथवा उसे 'समझना' है। सामाजिक व्यवहार मानव सम्बन्धों के समस्त क्षेत्र को नहीं ढक लेता। यह वह कर्म है जो कि कर्त्ता की इच्छा में दूसरों के व्यवहार द्वारा सम्बद्ध और निर्धारित है। किसी भौतिक वस्तु के प्रत्याशित व्यवहार से प्रेरित कर्म सामाजिक नहीं है। वस्तुतः समस्त मानवीय अन्तःक्रियाएं सामाजिक नहीं हैं। उदाहरण के लिए दो साइकिल सवारों के बीच टक्कर, जबकि एक-दूसरे के मन में पहले से ही एक-दूसरे के व्यवहार के प्रति कोई पूर्वधारणा नहीं है, एक प्राकृतिक घटना है, किन्तु उनके एक-दूसरे को बचाने के प्रयत्न, या घटना होने के पश्चात् उनके द्वारा प्रयुक्त भाषा, असल सामाजिक व्यवहार है। समाजशास्त्र इस प्रकार के व्यवहार की संभावनाओं और अवसरों में दिलचस्पी रखता है। समाजशास्त्र के नियम दृश्य अनुभव पर आधारित संभावनाओं या आंकड़ों द्वारा स्थापित उस सामाजिक व्यवहार, जिसकी कि व्याख्या की जा सकती है, अर्थात् जो कि समझा जा सकता है, के परिणाम हैं।

**केवल अमूर्त में अध्ययन का कोई लाभ नहीं.** सामाजिक सम्बन्धों के नमूनों का विश्लेषण और श्रेणी विभाजन समाजशास्त्रीय अन्वेषण का अभिन्न अंग है। यद्यपि इसमें अवश्य संदेह है कि आया वह समाजशास्त्र और अन्य समाज-विज्ञानों के सम्बन्ध की समस्या को हल कर देता है, जैसा कि उसके समर्थकों का दावा है। चूंकि सामाजिक संबंधों का अध्ययन, यदि वह जीवन के उन ठोस पहलुओं के जिनसे कि वह सम्बद्ध है, समुचित ज्ञान के बिना, केवल अमूर्तरूप में किया जाता है तो वह एकदम निकम्मा रहेगा। उदाहरण के लिये, प्रतियोगिता के अध्ययन से बहुत थोड़ा ही लाभ होगा जब तक कि हम आर्थिक जीवन अथवा कला और विज्ञान के क्षेत्र में उसकी अभिव्यक्ति का अनुगमन नहीं करते। ऐसा भी हो सकता है कि सामाजिक सम्बन्ध जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में विभिन्न तथ्यों पर आधारित हैं; उदाहरण के लिए, पराधीनता की परिवार, सम्प्रदाय और राज्य में विभिन्न कैफियत है। वाकई यह सत्य है कि नहीं, इसे इन संस्थाओं के विस्तृत ज्ञान के बिना नहीं परखा जा सकता। इस भांति हमें समाजशास्त्र के इस दृष्टिकोण में कि यह सामाजिक सम्बन्धों का अध्ययन है, विस्तार करने की जरूरत है। विभिन्न विशिष्ट समाजशास्त्रों को जो कि संस्कृति के विभिन्न क्षेत्रों, जैसे कि धर्म के, कला के, कानून के, ज्ञान

के समाजशास्त्र में प्रकट हुए हैं, उसमें जोड़ने की जरूरत है। किन्तु तब फिर हमारे हाथ में इन विशिष्ट समाजशास्त्रों की अधिक सामान्य और सिलसिलेवार समाजशास्त्र के साथ सम्बन्ध की समस्या ज्यों की त्यों रह जाती है। क्या फिर हम दुबारा समाजशास्त्र के विश्वकोपीय या synoptic दृष्टिकोण पर नहीं लौट आते ?

**समग्र रूप में अध्ययन आवश्यक.** इस प्रश्न का उत्तर देने से पहले हमें समाजशास्त्र के इस दूसरे दृष्टिकोण पर विचार कर लेना चाहिये। यह वात सर्वस्वीकृत है कि सामाजिक जीवन के समस्त भाग परस्पर घनिष्ठतया सम्बद्ध और गुंथे हुए हैं। यदि समाज एक शरीर नहीं है, तो भी इसके स्वभाव में कुछ न कुछ शारीरिक तत्व इस अर्थ में विद्यमान है कि इसके भाग साथ-साथ काम करते हैं तथा किसी एक कोने में हुए परिवर्तन सम्पूर्ण पर प्रभाव डालते हैं। अतः यह अत्यन्त महत्वपूर्ण है कि समाजों का अध्ययन समग्र रूप में हो, और उसके विभिन्न तत्वों की अन्तःक्रियाओं के स्वभाव को समझा जाय। विशेषज्ञ स्वभावतः सामाजिक जीवन के उस पहलू की प्रधानता का दावा करता नज़र आता है जिससे कि वह विशेषतः सम्बन्धित है। उदाहरणतः राजनीति का विद्यार्थी राज्य को समाज से मिला देता है, अर्थशास्त्री समस्त सामाजिक परिवर्तनों में आर्थिक कारणों को देखता है, धर्म और नैतिकता का इतिहासकार धार्मिक और नैतिक विश्वासों को निर्णायक श्रेय प्रदान करता है, प्राकृतिक विज्ञानों का विद्यार्थी वौद्धिक और यान्त्रिक विकास में सामाजिक परिवर्तनों को खोजता है। किन्तु सामाजिक जीवन के इन तत्वों के अन्तःसंबंध सूक्ष्म व्यावहारिक और तुलनात्मक अध्ययन द्वारा ही निर्धारित किये जा सकते हैं। ऐसा अध्ययन अक्सर उन विशेषज्ञों द्वारा नहीं किया जाता जोकि संस्कृति के किसी एक भाग से सम्बद्ध होते हैं। अतएव स्पष्ट ही एक सामान्य और सिलसिलेवार समाजशास्त्र की आवश्यकता है जो कि विभिन्न विशेषज्ञों के परिणामों से लाभ उठा विशेषतः उनके अन्तःसम्बन्धों से सम्बद्ध होता है तथा सामाजिक जीवन की समग्र रूप में व्याख्या करने की कोशिश करता है।

**दुरखीम और हावहाउस की पुष्टि.** समाजशास्त्र की यह कल्पना प्रसिद्ध फ्रांसीसी विचारक दुरखीम और अंग्रेजी विचारक हावहाउस के विचारों की पुष्टि करती है। दुरखीम के अनुसार समाजशास्त्र के तीन प्रमुख विभाग हैं, जिन्हें कि उसने सामाजिक स्वरूपशास्त्र (Morphology), सामाजिक शरीरक्रिया (Physiology) और सामान्य समाजशास्त्र का नाम दिया है। सामाजिक स्वरूपशास्त्र जनता के भौगोलिक और प्रादेशिक जीवन के आधार

तथा सामाजिक संगठन के नमूनों से उसके सम्बन्ध और जन-संख्या की समस्याओं, जैसे कि परिमाण और घनत्व, स्थानीय वितरण, इत्यादि से सम्बद्ध होता है। सामाजिक शरीरक्रिया अत्यन्त जटिल है और उसे विभिन्न अनुशासनों, जैसे कि धर्म के, नैतिकता के, कानून के, आर्थिक जीवन के और भाषा के समाजशास्त्र में, जिसका कि वर्तमान में समाजशास्त्रीय दृष्टिकोण से अध्ययन किया जा रहा है, विभक्त करना होता है। यह सब इन अर्थों में समाजशास्त्र की शाखाएं हैं कि इनमें से प्रत्येक एक सामाजिक तथ्यों के सेट का अर्थात् उन क्रियाओं का जो कि सामाजिक समूहों से सम्बद्ध तथा पोषित हैं, विचार करती है। समाजशास्त्र का कार्य इन तथ्यों के सामान्य लक्षणों को खोजना है, अर्थात् इस बात का निर्धारण करना है कि सामाजिक तथ्य किससे बनता है, और क्या कोई ऐसे सामान्य सामाजिक नियम हैं जिनके कि अन्य सामाजिक विज्ञानों द्वारा स्थापित नियम विशेष अभिव्यक्तियां हैं। इसे दुरखीम समाजशास्त्र का दार्शनिक भाग मानता है और वह यह भी मानता है कि समन्वय का मूल्य विश्लेषण की विश्वसनीयता पर, जिसका कि वह परिणाम है, निर्भर करता है। विश्लेषण का कार्य, अर्थात् विशेषों का विकास इस समय समाजशास्त्र का बहुत मुख्य कार्य है।

हावहाउस के परिणाम दुरखीम से बहुत भिन्न नहीं हैं। उनके लिए आदर्शतः समाजशास्त्र विभिन्न समाज-विज्ञानों का समन्वय है। किन्तु एक समाजशास्त्री का मुख्य कार्य दोहरा है। प्रथमतः, एक विशेषज्ञ की हैसियत से उसे समाज क्षेत्र के एक विशेष भाग में अपने अध्ययन को जारी रखना चाहिए, किन्तु द्वितीयतः, और अधिक सामान्य रूप से, सामाजिक अन्तःसम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए, केन्द्रीय कल्पनाओं की विवेचना द्वारा, जिससे कि ऐसा समन्वय आगे बढ़े, अंतिम समन्वय के लिए ज़मीन तैयार करना है। सामाजिक सम्बन्धों के सामान्य लक्षणों के विश्लेषण और स्थायित्व और परिवर्तन के और सामाजिक विकास की प्रकृति और अवस्थाओं के अध्ययन द्वारा ही यह संभव है।

**विशिष्ट अध्ययन और समन्वय दोनों ही आवश्यक.** ऊपर वर्णित समाजशास्त्र के विरोधी विचारों की सूक्ष्म परीक्षा से यह प्रकट होता है कि मूलतः इनके बीच कोई विरोध नहीं है। वस्तु जगत् से दूर कल्पनालोक में सामाजिक सम्बन्धों का अध्ययन निर्विवाद रूप से ऐतिहासिक तथ्यों द्वारा उनके परिणामों की जांच की ओर अग्रसर होता है, और यह सामाजिक अन्वेषण के विभिन्न विशेषज्ञों द्वारा ही सफल हो सकता है। जिसे कि हम सामान्य अथवा

सिलसिलेवार समाजशास्त्र कहते हैं, एक शुष्क और निर्जीव श्रेणियों की सूची नहीं है, किन्तु उसे इतिहास, मानवशास्त्र और सामाजिक संस्थाओं के साथ सम्बन्ध स्थापित कर अपनी जीवन-शक्ति का प्रमाण देना चाहिए। समन्वय और व्योरेवार या विशिष्ट अध्ययन दोनों ही जरूरी हैं और साथ-साथ चल सकते हैं। इस माने में समाजशास्त्र उन विज्ञानों से जो कि जीवित प्राणियों से सम्बद्ध हैं बहुत मिलता है। उदाहरण के लिए प्राणिशास्त्र (Biology) विभिन्न विज्ञानों का जिनमें से हर एक ही बहुत विशिष्ट है, एक संग्रह है। पर कोई इन्कार नहीं करता कि जीवन की अवस्थाओं का एक विकासमान ज्ञान सामान्य प्राणि-शास्त्र भी है। इसी तरह समाजशास्त्र में सामाजिक जीवन के टुकड़ों से सम्बद्ध बहुत से विशिष्ट ज्ञान हैं। इस दृष्टिकोण से समाजशास्त्र को समाज-विज्ञानों के समग्र समूह से मिलाया जा सकता है। अन्य अर्थों में यह अपने आप में विशिष्ट शास्त्र है जिसका लक्ष्य दूसरे अनुशासनों के बीच कड़ियों का खोजना तथा सामाजिक सम्बन्धों के सामान्य लक्षणों का वर्णन करना है।

## समाजशास्त्र के मुख्य कार्य

अब हम संक्षेप में समाजशास्त्र के प्रमुख कार्यों को गिना सकते हैं।

**१. सामाजिक सम्बन्धों का स्वरूप निर्धारण.** यह सामाजिक सम्बन्धों, विशेषकर उनके जो कि संस्थायें अथवा समितियां कही जा सकती हैं, उनके स्वरूपों या नमूनों का वर्गीकरण और स्वरूप निर्धारित करता है।

**२. उनके आपसी पहलुओं व सम्बन्धों का निर्धारण.** यह समाजिक जीवन के भागों और पहलुओं, उदाहरण के लिए आर्थिक और राजनैतिक, नैतिक और धार्मिक, नैतिक और कानूनी, बौद्धिक और सामाजिक तत्वों के आपसी सम्बन्धों को निश्चित करने का प्रयत्न करता है।

**३. सामाजिक परिवर्तन की समस्याओं का समाधान.** यह सामाजिक परिवर्तन और स्थिरता की मूलभूत अवस्थाओं को सुलझाने की चेष्टा करता है। चूंकि सामाजिक सम्बन्ध व्यक्तियों के स्वभाव और (क) एक दूसरे से उनके सम्बन्धों, (ख) समुदाय (Community) से उनके सम्बन्धों, (ग) वाह्य वातावरण से उनके सम्बन्धों पर निर्भर करते हैं, इसलिए समाजशास्त्र इनका अध्ययन करता है और उनसे उत्पन्न संघर्षों का समाधान प्रस्तुत करता है।

इस महत्वाकांक्षी प्रोग्राम को कार्यान्वित करने के लिए समाजशास्त्र को ऐसे विशेष ज्ञानों, जैसे कि इतिहास, तुलनात्मक कानून, मानवशास्त्र, जो कि अपने-आप सामाजिक क्षेत्र में हैं, तथा अन्य अधिक सामान्य विज्ञान, जैसे कि प्राणि-शास्त्र और मनोविज्ञान से मैत्री स्थापित करनी होगी। इसका लक्ष्य सब समय

ही सभ्यता के सम्मुख समग्र रूप में सामाजिक तथ्यों का निर्धारण करना है। इसमें विभिन्न विज्ञानों के परिणामों को साथ लाना निहित है, जो कि विशिष्ट ज्ञानों द्वारा नहीं किया जा सकता।

## समाजशास्त्र की कुछ परिभाषाएं

विभिन्न लेखकों ने समाजशास्त्र की विभिन्न परिभाषाएं दी हैं। इनमें से कुछ इस प्रकार हैं :

"समाजशास्त्र समाज का विज्ञान है।" —वार्ड

"समाजशास्त्र नाम उस प्रारम्भिक सामग्री को दिया जाता है जिसमें हमारा सामाजिक ज्ञान निहित है।" —आर्थर फेयर बैंक्स

"समाजशास्त्र मनुष्य का वह अध्ययन है जो कि संसर्ग से प्रभावित होता है और संसर्ग को प्रभावित करता है।" —स्माल

"समाज का वैज्ञानिक अध्ययन समाजशास्त्र है।"......"समाजशास्त्र सामूहिक रूप से विकासवाद की प्रक्रिया में संलग्न भौतिक, प्राणिक और मानसिक कारणों द्वारा समाज के जन्म, विकास, ढांचे और क्रियाओं के वर्णन का प्रयत्न है।" —गिडिंग्स

"समाजशास्त्र समाज के उन तथ्यों का अध्ययन करता है जो कि मानव-जाति के संसर्ग से उत्पन्न होते हैं।" —ब्लैकमार और गिलिन

"सामाजिक तथ्यों का विज्ञान समाजशास्त्र है।" —रास

"मानव संसर्ग और जो कुछ उसे लाभ पहुँचाये या सुधारे, उसका अध्ययन समाजशास्त्र है।" —डीले और वार्ड

"समाजशास्त्र वर्ग में मनुष्यों के व्यवहार से सम्बद्ध है।" —किम्बाल यंग

"अपने-आप में सामाजिक सम्बन्ध समाजशास्त्र की विषयवस्तु है।" —मैकाइवर

"व्यक्तियों के आपसी सम्बन्धों का अध्ययन, एक-दूसरे के प्रति उनका व्यवहार, उनके मानदंड जिनसे कि वे अपने व्यवहार को नियन्त्रित करते हैं, समाजशास्त्र का विषय है।" —हिलर

"मनुष्य और उसके मानवीय वातावरण से सम्बद्ध अध्ययन समाजशास्त्र है।" —फेयर चाइल्ड

"उन सामाजिक प्रक्रियाओं का अध्ययन जो कि सामाजिक वर्गों द्वारा व्यक्तित्व को विकसित एवं परिपक्व करने का कार्य करती हैं, समाजशास्त्र का सार है।" —बोगार्डस

पीत्रिम सोरोकिन के मत में, "समाजशास्त्र सामाजिक तथ्यों के उन

**पहलुओं और उनके सम्बन्धों में दिलचस्पी रखता है जो कि समय, काल अथवा दोनों में दोहराये जाते हैं; जो कि परिणामतः कुछ एकरूपता, स्थिरता, और विचित्रता प्रदर्शित करते हैं।** ऐतिहासिक विज्ञान द्वारा अध्ययन किये अनुपम तथ्य एक विशिष्ट व्यक्ति, संस्था, सामाजिक वस्तु, विशिष्ट अवस्थाओं के सामाजिक पुंज ( Constellation ) का व्यक्तिगत चित्र आंकते हैं; समाजशास्त्र या तो एक काल्पनिक गुर देता है (जो कि परिमाणतः अथवा अन्य प्रकार से एक दुहराई एकरूपता या विभिन्नता की तीव्रता है) या किन्हीं दो अथवा अधिक समाजी परिवर्तनों या एक विशिष्ट प्रकार के दुहराये सामाजिक तथ्य की मिलित फोटोग्राफी के नमूने का वर्णन करता है। यह अन्तर समाजशास्त्र को अन्य ऐतिहासिक सामाजिक विज्ञानों से स्पष्टतः विभक्त व पृथक कर देता है।

"यह बुनियादी तथ्य अच्छी तरह समझ लेने पर सामान्य और साथ ही विशिष्ट समाजशास्त्रों की प्रकृति सरलता से समझी जा सकती है। ऐसी अवस्थाओं में **सामान्य** समाजशास्त्र का कार्य स्पष्ट ही और कुछ न होकर केवल उन गुणों और सम्बन्धों का अध्ययन करना है जो कि **समस्त सामाजिक तथ्यों के लिए समान हैं।** समस्त सामाजिक तथ्यों में समान होने का अर्थ जहां कहीं और जब कभी भी सामाजिक तथ्य मौजूद हो वहां मौजूद होना है, या किसी भी समय और कहीं पर भी जहां कहीं भी कोई सामाजिक तथ्य दिया हुआ हो दोहराया जाना है। **इस विषयवस्तु से सामान्य समाजशास्त्र मूलतः अन्य सामाजिक विज्ञानों से पृथक् होता है।** जब तक कि वे विशिष्ट सामाजिक विज्ञान रहते हैं उनमें से कोई भी इस समस्या का अध्ययन नहीं करता और न ही कोई इस समस्या का अध्ययन करने के योग्य ही होता है। इनमें से प्रत्येक सामाजिक विज्ञान सामाजिक तथ्य की एक विशिष्ट किस्म का ही अध्ययन करता है : अर्थशास्त्र आर्थिक किस्म का; राजनीतिशास्त्र राजनैतिक किस्म का। अस्तु। किन्तु जहां तक यह सब किस्में सामाजिक तथ्य की उस सामान्य श्रेणी की उप-किस्में हैं, उनके विशिष्ट गुणों और सम्बन्धों के साथ-साथ उन सबों में कुछ समान गुण और सम्बन्ध होने चाहिएं; अन्यथा वह तथ्यों की श्रेणी में नहीं आ सकते और समाज-विज्ञानों के समान नाम से घोषित नहीं किए जा सकते। क्रम-प्रणाली द्वारा सामाजिक तथ्यों की विभिन्न किस्मों के निम्न तत्वों और सम्बन्धों को इस प्रकार प्रकट किया जा सकता है :—

आर्थिक : अ, व, स, न, म, फ, इ
राजनैतिक : अ, व, स, ह, उ, ज, प
धार्मिक : अ, व, स, ग, ई, क, र और इसी तरह

"यह मान कर कि सामाजिक तथ्यों की अन्य सब किस्मों में यही समान तत्व और सम्बन्ध अ, ब, स मौजूद हैं, यह अ, ब, स सामान्य समाजशास्त्र का क्षेत्र बनायेंगे। **इन समान तत्वों और सम्बन्धों का पृथक्करण, वर्णन, विश्लेषण और वर्गीकरण समाजशास्त्र का विवेच्य विषय है।** इस क्षेत्र का अन्य समाजविज्ञानों द्वारा अध्ययन नहीं किया जाता। यदि केवल एक किस्म में प्राप्त गुणों (उदाहरण के लिये पौधों के विशिष्ट गुणों) को तथ्यों की समस्त श्रेणी पर लागू किया जाय, तो सिद्धान्त अपर्याप्त और भ्रान्त होगा। इसके विपरीत, यदि प्रत्येक विशिष्ट विज्ञान जो कि एक विशिष्ट प्रदत्त श्रेणी के तथ्यों से सम्बद्ध है समग्र श्रेणी में समान गुणों को दोहराता है, उसका यह अध्ययन प्रयत्न की बचत की दृष्टि से अपर्याप्त और अत्यन्त बेकार होगा।

"इससे पहले कि मैं विशिष्ट समाजशास्त्र की ओर जाऊं, एक टिप्पणी जरूरी है। बहुत से लोग सामान्य समाजशास्त्र की उपर्युक्त कल्पना को अस्पष्ट समन्वयात्मक दार्शनीकरण से मिला देते हैं। वे सोचते हैं कि समाजशास्त्र की ऐसी कल्पना इसे एक विशिष्ट विज्ञान नहीं बनाती बल्कि एक 'समन्वयात्मक खिचड़ी' या समस्त समाज-विज्ञानों का विश्वकोष बना देती है। मैं बलपूर्वक कहूंगा कि ऐसा परिणाम सर्वथा ग़लत है।"

उपर्युक्त विवेचना से हम इस निष्कर्ष पर पहुंचते हैं कि वह, लक्षण, गुण और सम्बन्ध जो कि समस्त समाजी तथ्यों के लिए समान हैं, सामान्य समाजशास्त्र के अध्ययन का उचित विषय हैं। यह अध्ययन एक व्यावहारिक और वैज्ञानिक रूप धारण कर लेता है जबकि यह क्रियायें उन शब्दों में व्यक्त की जा सकें जिनके आधार पर हम **ठोस परिस्थितियों** (cases) में मानवीय व्यवहार की भविष्योक्ति कर सकें। भविष्योक्ति सामान्य समाजशास्त्र के अध्ययन का अभिन्न अंग है।

### समाजशास्त्र एक विज्ञान

यद्यपि प्राकृतिक विज्ञानों और समाजविज्ञानों की विषयवस्तु तो भिन्न होती है, फिर भी इन दोनों का ही वैज्ञानिक प्रणाली से अध्ययन किया जा सकता है। इसका अर्थ हुआ कि तथ्यों की खोज, प्रस्थापना का प्रस्तुत करना, मापना और पद्धति का-सम्मान वह प्रणालियां हैं जो प्राकृतिक और सामाजिक दोनों विज्ञानों पर लागू होती हैं।

हमारे यहां बहुत से प्राकृतिक व सामाजिक विज्ञान हैं जिनमें से प्रत्येक वास्तविकता के किसी पहलू का अध्ययन करता है। इन सब से ऊपर एक अन्य विज्ञान है जिसे १९वीं शती में विज्ञान और २०वीं में विज्ञान का दर्शन कहते

हैं, जो कि संसार को अपनी समग्रता में वताना चाहता है अथवा वताने की आशा करता है और जो कि विभिन्न पृथक विज्ञानों की खोजों व शोधों का समन्वय है। इस दृष्टि से वह विज्ञान कला, दर्शन, धर्म, इतिहास—जिनमें हर एक संसार की पूर्णता में उसकी व्याख्या करने का दावा करता है, उन सभी से प्रतियोगिता करता है। किन्तु सामाजिक विज्ञानों का कोई सामान्य विज्ञान नहीं है, जिसके ऊपर कि विभिन्न विज्ञानों के क्षेत्रों के निष्कर्षों के समन्वय का भार हो।

दूसरे, अभी तक समाजशास्त्र का स्वरूप राष्ट्रीय है। समाजशास्त्र में राष्ट्रवाद उसकी अपरिपक्वता का द्योतक है।

स्पेन्सर की सवसे वड़ी सफलता विभिन्नजातीय योग को समझना था। स्माल के अनुसार समाजशास्त्र मानव संसर्गों में फैले भावों के प्राप्त ज्ञान को संगठित और सामान्य करने का प्रयत्न था। इससे मिलती-जुलती कल्पना वार्ड की थी कि समाजशास्त्र विशिष्ट समाज विज्ञानों का समन्वय नहीं है किन्तु उनके समन्वय से मिश्रित (compound) रसायन है। न यह कोई समाज विज्ञानों में से एक है, न ही यह उन सवसे मिलकर वना है। विशिष्ट सामाजिक विज्ञान योग की इकाइयां हैं जो कि सामाजशास्त्र निर्मित करने के लिए तैयार की जाती हैं, किन्तु वह अपनी व्यक्तिगत सत्ता सम्पूर्णतः उसी भांति खो वैठती हैं जिस भांति कि रासायनिक इकाइयां; और उनसे तैयार वस्तु उनसे सर्वथा भिन्न और ऊंचे दर्जे की होती है।

इससे पृथक कल्पना कि समाजशास्त्र एक पृथक विज्ञान है, जिसका कि अन्य समाज विज्ञानों पर प्रमुख स्थायी शासन करने का कोई इरादा नहीं है, प्रो० गिडिंग्स द्वारा प्रस्तुत की गयी है। उनके अनुसार इसका क्षेत्र अन्य समाज-विज्ञानों का सहवर्ती है, किन्तु यह इस क्षेत्र के प्रारम्भिक और जातीय स्वरूप के विस्तृत अध्ययन से ही सन्तुष्ट रहता है। इसलिए यह समाज विज्ञानों का पूर्ण योग नहीं, वरन् उनका समान आधार है। इसके सिद्धान्त अन्य सामाजिक विज्ञानों की प्रस्थापनाएं हैं और इस तरह वह समस्त क्षेत्र को एकीकृत करने में मदद पहुंचाते हैं। इस भांति विशिष्ट सामाजिक विज्ञान समाजशास्त्र के सहयोगी वन जाते हैं। अव समाजशास्त्रियों का विचार ऐसा होगया है कि समाजशास्त्र दूसरे समाज विज्ञानों के लिए आधार भी है और अन्य विशिष्ट ज्ञानों के साथ एकीकृत विशिष्ट ज्ञान भी है। समाजशास्त्र अव "न तो समाज-विज्ञानों का स्वामी है और न ही दास, वल्कि उनका भाई है"—(वार्नस वेकर)।

ऐतिहासिक दृष्टि से और उसके मुख्य विज्ञानों की दृष्टि से समाजशास्त्र ही एक ऐसा विज्ञान है जो कि अन्य समाज-विज्ञानों का समन्वय है और एक

बुनियादी समाज विज्ञान है। कई बार इस प्रश्न के अन्य दृष्टिकोण भी रखे जाते हैं कि यह इसमें से कुछ भी नहीं है, बल्कि वह प्रणाली है जो कि सामाजिक तथ्यों के अध्ययन में प्रत्येक समाज-विज्ञान द्वारा प्रयुक्त की जाती है। समाजशास्त्रियों ने यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि यह विभिन्न विचार एक दूसरे के प्रतियोगी न होकर पूरक हैं। इस तथ्य को अच्छी तरह से समझने के लिए समाजशास्त्र तथा अन्य सामाजिक विज्ञानों के सम्बन्ध को समझना भी आवश्यक है।

## समाजशास्त्र और अन्य विज्ञान

समाजशास्त्र का विद्यार्थी समाजशास्त्र की दीवार के पीछे अन्य विज्ञानों से आंख मूंद कर नहीं बैठ सकता। अन्य विज्ञानों में अपने विज्ञान की स्थिति को उसे भली-भांति पहचानना चाहिए। विज्ञान सामान्यतः दो श्रेणियों में विभक्त किए जाते हैं: प्राकृतिक अथवा सामाजिक, या भौतिक प्राणिक या सामाजिक विज्ञान। पहले हम प्राकृतिक और सामाजिक विज्ञानों के पारस्परिक सम्बन्ध पर विचार करेंगे।

**भौतिक और सामाजिक विज्ञान.** एक ऐसी भी धारणा है कि विभिन्न विज्ञानों को वह वस्तु पृथक करती हैं जिनका कि वह अध्ययन करते हैं। इस तरह इस मत के अनुसार प्राकृतिक विज्ञान, जैसे कि भौतिक शास्त्र, केवल स्थूल भौतिक वस्तुओं से ही सम्बन्धित हैं, जबकि समाजशास्त्र सामाजिक व्यवहार अर्थात् विशिष्ट प्रकार के जीवित प्राणियों और उनकी क्रियाओं की खोज करता है। यह धारणा कुछ अंशों में ही सही है। यह सही है कि विभिन्न विज्ञानों में एक विशिष्ट श्रेणी की वस्तु पर अधिक ध्यान दिया जाता है, किन्तु यह भी सही है कि विभिन्न विज्ञान एक ही वस्तु का अध्ययन कर सकते हैं। एक मानवशास्त्री कंकाल के जोड़ों की प्रणाली में; रसायनशास्त्री उस शरीर के तत्वों और अंगों में; शरीररचनाशास्त्री पेशियों, हड्डियों और अंगों के सम्बन्ध में; समाजशास्त्री उसके सामाजिक व्यवहार में दिलचस्पी रख सकता है। या एक और उदाहरण लीजिए। एक पहाड़ एक भूगर्भशास्त्री के लिए पृथ्वी के तल के पूर्वपरिवर्तनों का द्योतक है; वनस्पतिशास्त्री के लिए वह विशिष्ट पौधों की जन्मभूमि होने के कारण महत्व रखता है; एक समाजशास्त्री की दृष्टि में वह मानव विकास और निष्क्रमण पर क्या प्रभाव डालता है, अथवा मानव समाज द्वारा इसके क्या धार्मिक अर्थ दिये गये हैं, महत्व रखता है; अस्तु। यह उदाहरण इस ओर संकेत करते हैं कि हम एक ही वस्तु का विभिन्न दृष्टिकोणों से अध्ययन कर सकते हैं और विषय-वस्तु का पार्थक्य विज्ञानों के पार्थक्य का

मानदण्ड नहीं है।

सामान्यतः प्राकृतिक और सामाजिक विज्ञानों में निम्न प्रकार भेद किया गया है : (१) सैद्धांतिक और काल्पनिक तत्व भिन्न होते हैं, इसलिए इनको नियन्त्रित करने वाले नियम भिन्न हैं। "इसीलिए किसी क्रिया को जड़ वस्तु (mass) कहना उतना ही निरर्थक है जितना कि तारे को बौद्धिक प्राणी कहना।" (२) यह दोनों अपनी व्यावहारिक साक्षी में, जो कि उनके लिए उपयोगी है, भिन्न हैं। इस तथ्य का कि सामाजिक विज्ञान मानव प्राणियों से सम्वद्ध है, अर्थ हुआ कि वह मानव विचारों, उद्वेगों तथा अन्य मानसिक प्रक्रियाओं के तथ्यों से संवद्ध है जो कि अन्य कम विकसित और भौतिक विज्ञानों को उपलब्ध नहीं हैं। (३) प्राकृतिक और सामाजिक विज्ञानों में अन्य भेद समस्या के सम्मिलित तत्वों के पृथक्करण की सीमा से सम्वद्ध हैं। तुलनात्मक दृष्टि से हाइड्रोजन और नाइट्रोजन के, जिनसे मिलकर पानी बना है, कणों को पृथक करना सुगम है। किन्तु मानव क्रियाओं में निहित मानव-प्रेरणाओं (motives) को पृथक् करना बहुत कठिन है।

यद्यपि सब ही विज्ञान गवेषणा की सामान्य प्रणाली—जिसे **वैज्ञानिक पद्धति** कहते हैं—का अनुसरण करते हैं, पर वे विज्ञान अपने दृष्टिकोणों और दिलचस्पी के केन्द्रों में भिन्न हैं। प्रत्येक विज्ञान इस विश्व की वास्तविकता के किसी एक पहलू पर विचार करता है। जैसा कि हम बता चुके हैं समाजशास्त्र प्रकृति के उन पहलुओं से सम्बद्ध है जो मानव प्राणियों की अन्तःक्रियाओं से सम्बन्धित हैं।

**समाजशास्त्र एक सामाजिक विज्ञान.** वह विज्ञान जिनके अध्ययन का क्षेत्र मानवजाति है, सामाजिक विज्ञान कहलाते हैं और जो मानव सम्बन्धों के किसी एक पहलू का अध्ययन करता है वह विशेष सामाजिक विज्ञान कहलाता है। इन विज्ञानों और समाजशास्त्र में मूल अन्तर यह है कि वह किसी एक पहलू और कभी-कभी किसी एक मनुष्य अथवा मनुष्य के प्रतिनिधि का अध्ययन करते हैं, जबकि समाजशास्त्र समाज के पृथक सदस्यों को समाज के सदस्यों की हैसियत से देखता है।

इसका यह अर्थ कदापि नहीं कि समाजशास्त्री के लिए व्यक्ति का कोई महत्व नहीं है। अन्ततोगत्वा व्यक्तियों का सुख ही समाजशास्त्री का मुख्य ध्येय है। अन्तर इतना ही है कि समाजशास्त्र को समाज बनानेवाले मानव प्राणियों के एक और अनेक प्रत्येक सम्बन्ध का अध्ययन करना पड़ता है, जब कि अन्य प्रत्येक विज्ञान उसके किसी एक विशेष पहलू पर विचार करता है और अन्य किसी सामाजिक विज्ञान के क्षेत्र में प्रवेश नहीं करता।

समाजशास्त्र अन्य सम्बद्ध विज्ञानों की सहायता लेने में अन्य विज्ञानों का अनुगमन करता है, जिस तरह कि इंजीनियरिंग गणित, भौतिक और रसायन-शास्त्र के परिणामों से लाभ उठाती है; जिस तरह अर्थशास्त्र को उन भौतिक नियमों पर ध्यान देना पड़ता है जो कृषि को प्रभावित करते हैं । इसी भांति समाजशास्त्र को आर्थिक जीवन के विश्लेषण में अर्थशास्त्र की खोजों की मदद लेनी पड़ती है। इस तरह यह अन्य समाज विज्ञानों के परिणामों को ही स्वीकार नहीं करता, बल्कि "यह विशिष्ट ज्ञानों के परिणामों को एक दूसरे के पास लाता है, उनमें आवश्यक हेर-फेर करता है, यह ध्यान रखते हुए कि वह सब सामाजिक जीवन का अंग हैं जिनमें से प्रत्येक का समग्ररूप में समाज के जीवन को निर्धारित करने में अत्यधिक महत्व है ।"

जीवन का उद्देश्य सुख है । क्या अभी कोई ऐसा विज्ञान है जिसकी खोजें मानव जाति को सुख की ओर ले जा सकें ? समाजशास्त्र का विज्ञान बहुत कुछ इस आवश्यकता की पूर्ति कर सकता है ।

अब हम संक्षेप में समाजशास्त्र के प्रमुख सामाजिक विज्ञानों से संबंध की विवेचना करेंगे ।

**समाजशास्त्र और अर्थशास्त्र.** जीविकोपार्जन की दृष्टि से मानवजाति का अध्ययन अर्थशास्त्र है। मार्शल ने ठीक ही कहा है कि यह एक ओर सम्पत्ति का अध्ययन है, दूसरी (और अधिक महत्वपूर्ण) ओर मनुष्य का अध्ययन है । अधिकांश मनुष्यों को अपनी भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए किसी न किसी आर्थिक कर्म में प्रवृत होना पड़ता है । वह वस्तुओं का उत्पादन करता है, उनका विनिमय करता है, सम्पत्ति का विभाजन करता है और अन्ततोगत्वा उसका उपभोग करता है । मनुष्य का बहुत अधिक समय आर्थिक समस्याओं को सुलझाने में लग जाता है । मनुष्य किस भांति उत्पादन करते हैं, किस भांति वस्तुओं का विनिमय करते हैं अथवा किस भांति सम्पत्ति का वितरण करते हैं, यह केवल मनुष्यों की व्यक्तिगत इच्छा का परिणाम न होकर समाज के संगठन और संस्थाओं और विचारधाराओं का परिणाम होता है । इसी तरह आर्थिक क्रियाएं केवल व्यक्तियों की आर्थिक आय को ही प्रभावित नहीं करतीं, वह उनके सामाजिक दर्जे, समाज में उनके सम्मान तथा उनके बौद्धिक और नैतिक विकास पर भी प्रभाव डालती हैं । इस भांति हम देखते हैं कि अर्थशास्त्र और समाजशास्त्र में बहुत ही घनिष्ठ सम्बन्ध है । बिना समाजशास्त्र के अध्ययन के आर्थिक समस्या की जड़ों तक नहीं पहुंचा जा सकता । बिना आर्थिक जीवन-समस्याओं के अध्ययन के समाज का अध्ययन सर्वथा अधूरा है ।

✓ **मनोविज्ञान और समाजशास्त्र.** मानसिक अनुभव के तथ्यों का अध्ययन मनोविज्ञान का विषय है। मनोविज्ञान की भी दो शाखाएं हैं : व्यक्तिगत मनोविज्ञान और सामाजिक मनोविज्ञान। व्यक्तिगत मनोविज्ञान, सामाजिक परिस्थिति से पृथक, मनुष्य की मानसिक प्रक्रियाओं का अध्ययन करता है। मनुष्य के सामूहिक व्यवहार में प्रच्छन्न सामाजिक संगठन, आदर्शों और संस्थाओं की छाप स्पष्टतः दिखाई देती है। क्यों कुछ जातियां शांतिप्रिय और क्यों कुछ युद्धप्रेमी होती हैं, क्यों कुछ जातियां भाग्यवादी और क्यों कुछ कर्मवादी होती हैं, इसका बहुत कुछ परिचय हमें उस समाज की वाह्य परिस्थिति के अध्ययन द्वारा मिल सकता है। इसके विपरीत वाह्य परिस्थितियों के परिवर्तन का मानवसमूहों पर क्या प्रभाव पड़ेगा, इसके लिए मानव मन की प्रक्रियाओं, उसकी सहज प्रवृत्तियों, स्वभाव और गुणों की ओर दृष्टिपात करना होगा। इससे यह स्पष्ट है कि मनोविज्ञान और समाजशास्त्र आपस में घनिष्ठतया सम्बन्वित हैं। सामाजिक समस्याओं को भलीभांति समझने के लिए, उनका समुचित समाधान ढूंढने के लिए हमें मानव प्रकृति और व्यवहार का अध्ययन करना होगा। इसके विपरीत मानवीय व्यवहार को समुचित रूप से समझने के लिए हमें उसकी सामाजिक पृष्ठभूमि पर दृष्टि डालनी होगी।

**आचारशास्त्र और समाजशास्त्र.** आचार-शास्त्र मनोविज्ञान से घनिष्ठतया सम्वन्वित है। आचार-शास्त्र का उद्देश्य मानव जीवन में अच्छे और बुरे कार्य का मानदण्ड स्थापित करना, अर्थात् नैतिकता की विवेचना है। यह कार्य केवल ऐतिहासिक और तुलनात्मक अध्ययन से ही समाप्त नहीं हो जाता वरन् इसमें सदैव एक नीतितत्व विद्यमान रहता है, अर्थात् उच्चतम कल्याण क्या है ? कुछ व्यक्तियों का कहना है कि यह दर्शन का विशिष्ट क्षेत्र है। यह वात देखने में आती है कि मनुष्य की भले-बुरे की कल्पना कोई अपरिवर्तित, शाश्वत, निर्दोष व पूर्ण चीज़ नहीं है। उसकी शिक्षा और वातावरण द्वारा वरावर उसमें परिवर्तन होते रहते हैं। जहां एक ओर मनुष्य की भले-बुरे की कल्पना व्यक्तिगत विचारों से प्रभावित होती है, वहां दूसरी ओर स्वयं वह विचार सामाजिक संगठन, संस्थाओं और उनके आदर्शों से प्रभावित होते हैं। समाजशास्त्र जहां उन दोनों के पारस्परिक सम्बन्धों का विश्लेषण करता है, वहां क्या वह समाजनीति के वारे में स्वयं तटस्थ रह सकता है ? यदि समाजशास्त्र को एक उपयोगी और जीवित विज्ञान वनना है, तो उसे अन्धविश्वासों, अज्ञान, परम्परा, अशिक्षा के वातावरण के जाल से मुक्त कर एक सामाजिक आदर्श-सुख की खोज में मानव जाति के एक अन्तिम उद्देश्य का उद्धार करना होगा।

अपना योग दे सकता है। उदाहरण के लिए, वैसे तो फेफड़े ही वायु को शरीर के भीतर खींचने, सांस लेने का कार्य करते हैं, फिर भी इनकी उचित क्रिया चुल्लिका (Thyroid) ग्रंथि की अवस्था से प्रभावित होती है। इसी प्रकार सांस लेने के साधनों का मनोवैज्ञानिक क्रियाओं से भी सम्बन्ध है। परन्तु इस बात के बावजूद भी कि सारा शरीर श्वासोच्छ्वास की क्रिया में सम्मिलित होता है, उसके कुछ भाग दूसरे भागों की अपेक्षा अधिक सचेष्ट योग देते हैं। मानसिक और संवेदनात्मक व्यवहार के लिए सबसे महत्वपूर्ण आनुवंशिक साधन नाड़ी संस्थान (nervous system) और ग्रन्थि स्राव (secretions) हैं।

**नाड़ी-संस्थान.** नाड़ी-संस्थान नाड़ियों का एक ऐसा जाल है जो प्रेरकों (Stimuli) द्वारा क्रियान्वित, उत्तेजित या प्रेरित हो सकता है। यह प्रकाश, रंग, वाणी, गंध, सरदी और गरमी इत्यादि की प्रेरणाएं अनुभव करता है और उनके प्रति क्रिया भी करता है इसी प्रकार कुछ आंतरिक प्रेरणाएं (Impulses) जैसे भूख, निद्रा, थकान इत्यादि भी इसको आंदोलित और प्रेरित करती हैं। भूख की प्रेरणा आमाशय में उसकी आवश्यकता के कारण भी हो सकती है, और कोई स्वादिष्ट खाद्य-पदार्थ देख कर भी। मनुष्य दोनों ही प्रकार के प्रेरकों—आंतरिक और वाह्य—के प्रति व्यवहार करता है। नाड़ियां इन प्रेरकों की प्रेरणाओं को तन्तुओं (Fibres) द्वारा मस्तिष्क तक भेजती हैं। वहां से यह प्रेरणाएं व्यवहारों या प्रतिक्रियाओं के रूप में उन नाड़ी-संस्थानों द्वारा जिनको नियंत्रक नाड़ियां (Nerves of Control) कहते हैं, मांसपेशियों या ग्रंथियों में पहुंचती हैं और इस प्रकार प्रेरकों द्वारा उत्तेजित यह प्रेरणाएं व्यवहारों या क्रिया का रूप लेती हैं। ज्यों ही भूख की प्रेरणा होती है, और वह मस्तिष्क तक पहुंचती है, त्यों ही मस्तिष्क द्वारा प्रेपित इनकी प्रतिक्रिया के कारण हाथ खाद्य-पदार्थों को मुंह में डालता है।

इस सारे क्रम में चार साधन मुख्य हैं जो प्रेरकों को प्रतिक्रियाओं से जोड़ते हैं।

१. वह नाड़ियां जो प्रेरकों की प्रेरणा को ग्रहण करती हैं।

२. वह तन्तु जो इन उत्तेजनाओं को मस्तिष्क तक ले जाते हैं।

३. मस्तिष्क से मांसपेशियों और ग्रन्थियों तक प्रतिक्रिया को ले जाने वाले तन्तु।

४. मांसपेशियां और ग्रन्थियां जो इन प्रतिक्रियाओं को प्रकट करती हैं।

**ग्रंथियां और ग्रंथि-स्राव.** आंतरिक स्राव की ग्रन्थियां भी प्रेरकों का कार्य करती हैं। इन ग्रन्थियों के स्राव जो भिन्न-भिन्न रासायनिक तत्वों के मिश्रण होते हैं, और रक्त में ऐसे तत्वों को मिला देते हैं। इन स्रावों का प्रभाव भी इस दृष्टि से वैसा ही होता है, जैसे कि वाह्य स्थित प्रेरक तत्वों का। चुल्लिका ग्रंथि का स्राव जिसे चुल्लिकास्राव (Thyroxin) कहा जाता है, सांस लेने की क्रिया के वेग को बढ़ा देता है। इसी प्रकार अधिवृक्कस्राव (Adrenalin), अधिवृक्क ग्रन्थियों (गुरदों के समीप की ग्रन्थियों) के स्राव, से रक्त के जमने (Clotting) की गति बढ़ जाती है। पोषणिक ग्रन्थि (Pituitary Gland) जो सिर के बीच में और मस्तिष्क के बिल्कुल नीचे होती है प्रजनन शक्ति और क्रिया को उत्तेजित करती है।

इस विवरण से स्पष्ट है कि आनुवंशिकता से ही जो विरासत हमें मिलती है, उसका कितना प्रभाव व्यक्तित्व के विकास पर होता है परन्तु इसमे न केवल मांसपेशियां और नाड़ी संस्थान इत्यादि भाग लेते हैं बल्कि मनुष्य को उसके शरीर की आवश्यकताएं—जिन्हें हम आंतरिक प्रेरक कह आए हैं और जो चालक, संवेदनाएं इत्यादि में बांटी जा सकती हैं, भी मिलती हैं और वह उसके विकास की क्रियाओं और व्यवहारों की इकाइयां बनती हैं।

चालक (Drives)

शरीर की आवश्यकताओं को पूरा करना मनुष्य के लिए स्वाभाविक है। अन्यथा एक अतृप्ति, एक बेचैनी, एक अशान्ति उसके शरीर में बनी रहती है। जो आवश्यकताएं पूरी नहीं होतीं, वे प्रेरकों के रूप में नाड़ियों को, और उनके द्वारा मस्तिष्क को आंदोलित करती हैं और मानसिक अवस्था को प्रभावित करती हैं, मनुष्य के व्यवहारों पर भी प्रभाव डालती हैं। मनुष्य को ये आवश्यकताएं तृप्ति के लिए बाधित करती हैं। भूख लगी हो, खाना न खाया जाय, तो आमाशय की दीवारें सिकुड़ने लगेंगी, मांसपेशियों को फैला देंगी और उद्भावनाओं को जन्म देंगी। इस प्रकार मनुष्य को यह अशान्ति खाने की ओर ले जायगी। स्पष्ट है कि ये चालक एक उद्देश्य की ओर अग्रसर होते हैं जैसे खाना, सोना इत्यादि।

हालां कि यह चालक प्राकृतिक हैं, आनुवंशिक हैं, फिर भी यह कैसे व्यवहारों को जन्म दें, इसका बड़ा आधार वातावरण पर है। हमारी सांस्कृतिक और सभ्य प्रणालियां और तरीके जिनसे हम इन आवश्यताओं की पूर्ति करते हैं, वातावरण की ही तो देन हैं। तब भी बच्चों के खाने के तरीके भी बहुत

भिन्न होते हैं । यह प्रत्येक व्यक्ति के अपने वातावरण पर निर्भर करता है कि कौन चालक किस प्रकार के व्यवहार को प्रेरित करे। वच्चे ने किस प्रकार क्या सीखा है, यह उसकी खाने के चालकों को तृप्त करने की क्रिया-प्रणाली का निर्धारण करेगा।

## संवेदन और विकास

चालकों के साथ ही साथ कुछ ऐसी भावनाएं (Feelings) भी, जिनको कि संवेदन के साथ ही लिया जा सकता है, होती हैं। भूख लगने पर भूख की भावना और अहसास कहते हैं। यह संवेदन जिनको हम उत्तेजित भावनाएं कह सकते हैं, क्या हैं ? मरे ने इन संवेदनों की विशेपता इन शब्दों में वताई है :—"यह एक प्रेरक स्थिति के ज्ञान के परिणाम स्वरूप उत्तेजना की जागृत अवस्थाएं हैं।" वुडवर्थ ने इनको "भावना की वह अवस्था जव वह शक्तिमती होती है" कहा है।

मानव-विकास में चालकों और संवेदनों का क्या स्थान है, इस पर वातावरण और व्यक्तित्व के विकास में हम विस्तार से विचार करेंगे । यहां यही कह देना पर्याप्त है कि ये मनुष्य के व्यक्तित्व में महत्वपूर्ण भाग लेते हैं।

वातावरण और आनुवंशिकता से व्यक्तित्व के विकास के एक दो उदाहरण देकर हम इस विवेचना को समाप्त करेंगे । ये दोनों कैसे अपना योग देकर व्यक्तित्व का विकास करते हैं, इसका वहुत अच्छा प्रमाण जौनी और जिम्मी के प्रसिद्ध विवरण से मिलता है। मिर्ये मेग्रा ने यह परीक्षण कोलम्बिया मैडिकल सैन्टर न्यूयार्क में किया था। जौनी और जिम्मी दो जुड़वां वच्चे थे । जौनी जो दुर्वल और हल्के भार का था, अधिक प्यार और परवाह से रखा गया। जव वह केवल वीस दिन का था उसे अपने गुणों को प्रकाशित करने का अवसर दिया गया। दो-दो घंटे के पश्चात् उसको ऐसी क्रियाओं के लिए प्रेरित किया जाता था जो उसके शक्ति क्षेत्र में थीं। वाद में उसे एक जगह से दूसरी जगह रेंग कर जाने और तैरने तक के अवसर दिये जाने लगे। जिम्मी को उसके पालने में ही रखा जाता रहा और कभी-कभी परीक्षण के लिए हिलाया-डुलाया जाता। आरम्भ के कुछ मास तक उसे उतना ही रोका गया जितना साधारण वच्चे को, परन्तु वाद में शायद उसके सचेष्ट व्यवहार साधारण वच्चों से कम थे। दोनों को एक जैसा भोजन दिये जाने पर भी अपनी क्रियाओं के कारण जौनी अधिक खाता था। इसके अतिरिक्त उसे भोजन करने को स्वयं प्रोत्साहित किया जाता था, जव कि जिम्मी को धाया भोजन कराती थी। सातवें मास से,

जब उसने तैरना सीखा, तो जौनी की ऊंचाई और भार तेजी से बढ़ने लगे, और परीक्षण के अन्त तक वह अपने भाई से लम्बा भी था और भारी भी। परन्तु बाद में जिम्मी भी जौनी जितना ही विकास कर गया।

स्पष्ट है कि हालांकि विकास का आधार परिपक्वता थी, फिर भी उस पर वातावरण का प्रभाव पड़ा। जैसे पहले कहा जा चुका है, स्राव व्यक्तित्व के विकास को प्रभावित करते हैं और वातावरण भी, दोनों अन्तःसम्बन्धित हैं। वातावरण चालकों की तृप्ति, संवेदनों की तृप्ति और परिपक्वता पर अपने प्रभाव—सभी में महत्वपूर्ण स्थान रखता है। इसी कारण हम व्यक्तित्व को इन दोनों तत्वों का संधिस्थल और समागम मानते हैं।

पांचवां अध्याय

# ग्रामीण और नागरिक जीवन

## मानव सभ्यता का विकास

सभ्यता के विकास के साथ-ही-साथ मानव के सामाजिक सम्बन्धों का विकास हुआ। जब जीवन की रक्षा करना कठिन था, लोग पशुओं के भय और खाद्य पदार्थों की न्यूनता के कारण छोटे-छोटे समूहों में रहते थे और जहां भोजन सामग्री की प्राप्ति असम्भव हो जाती थी, वहां से विदा ले लेते थे। कंद-मूल खाकर पेट भरने में भी, और तत्पश्चात् पशुओं का वध कर सकने की सामर्थ्य प्राप्त कर उनका मांस प्राप्त होने पर भी, वह कंद-मूल और मांस की खोज में अपने कंधों पर ही घर उठाये चले जाते थे। जब उन्होंने अग्निदेव की भक्ति आरम्भ की, तो कुछ सुविधा हुई कि पका हुआ भोजन मिलने लगा। न जाने हमारे किस आदिम पुरखे ने कब पत्थर-से-पत्थर को टकराते देखा होगा, और कब उसने अग्नि के इस महान् गुण को समझा होगा।

पशु-पालन जब सभ्यता के विकास की शृंखला में पिरोया गया, और भक्षण के लिए दूध इत्यादि के लिए पशु पाले जाने लगे, तो मानव को घर बनाने की सुविधा मिली। एक विशेष जगह पांच छः महीने के लिए रह सकें, यही क्या कम था? परन्तु घास समाप्त हुई कि गृहत्याग अनिवार्य हो गया।

**ग्राम का उदय.** इसी प्रकार मानवता का यह कारवां चेष्टा करके, विपत्तियां झेल कर, उस पड़ाव पर पहुंचा जहां कृषि, खेती-बाड़ी सम्भव हुई। खेती के लिए निश्चय ही एक जगह रहना अनिवार्य था और जब एक ही स्थान से मनुष्य की आवश्यकताएं पूरी होने लगीं, तो उसे दूर-दूर भागने की बड़ी मुसीबत क्या थी? परिणामस्वरूप मनुष्यों के समूह खेती-बाड़ी के लिए गांवों में रहने लगे और इस प्रकार ग्राम्य जीवन ने सभ्यता की गोद में जन्म लिया।

**कृषि ग्राम्य जीवन का आधार.** इससे यह स्पष्ट ही है कि ग्राम्य जीवन का आरम्भ मनुष्य की इस सुविधा से हुआ कि उसे एक ही स्थान पर अपनी उदरपूर्त्ति के साधनों की उपलब्धि हुई। ग्राम्य जीवन के लिए एक ही शर्त का

पूरा होना ज़रूरी है और वह है : मनुष्यों के ऐसे समूह का होना जो इतनी मात्रा में एक ही स्थान पर भोजन सामग्री की उत्पत्ति कर सकें कि उसे खाना-बदोश या फिरंदर जीवन की आवश्यकता न रहे ।

**कुटुम्ब से ग्रामों का उदय.** ग्राम्य जीवन के आधार—उदरपूर्ति के साधनों के एक ही जगह होने के कारण मनुष्यों का सामूहिक और स्थायी विकास होना—से ही स्पष्ट है कि चूंकि पहली बार ही मानव समूह को जीवन को सामूहिक तौर पर बिताने और चिरकाल तक शान्ति से एक स्थान पर रहने का अवसर प्राप्त हुआ, इसलिए न केवल उनका सामूहिक जीवन अधिक स्थिर और स्थायी हुआ, न केवल सामाजिक सम्बन्धों और अन्तःप्रेरणाओं का विकास हुआ, बल्कि एक ही आवश्यकता की—अनिवार्यतः बुनियादी आवश्यकता की—पूर्ति के लिए एक ही आयोजन में रत होने के कारण समष्टि जीवन का मूल्य बहुत बढ़ा । साथ-ही-साथ इन्हीं कारणों से निर्विघ्न शान्तिपूर्ण जीवन का अवकाश मिला, कौटुम्बिक जीवन की महत्ता अधिक हुई । ग्राम्य जीवन के विकास के पहले बहुत जगह मानव केवल कुटुम्बों में रहते थे । अर्थात् एक ही नस्ल कुल या गोत्र—ही सामाजिक जीवन का आधार था । जब इन लोगों ने ग्राम बसाए, तो एक ओर तो कुटुम्ब की ही तरह समष्टि जीवन और सामूहिक सम्पत्ति को माना, और दूसरी ओर कुटुम्ब महत्ता बढ़ी ।

**ग्रामों का उदय और सामाजिक विषमता.** परन्तु सामूहिक सम्पत्ति के होते हुए भी, दूसरी बिरादरी या उनके छोटे-छोटे कुटुम्बों को धरती पर अधिकार न देकर धरती के किरायेदार बनाया गया । इसी प्रकार जब एक ग्राम के पास की धरती बढ़ती हुई जन संख्या के लिए अपर्याप्त हुई, तो दूसरे ग्राम बसाए गए और विषमता बढ़ी । बिरादरी के बाहर विषमता मान लेने पर बिरादरी के अन्दर भी वह बढ़ी और बिरादरी के मुखियाओं के अधिकार अधिक हुए । तत्पश्चात् आक्रमणों, युद्धों, राज्य व्यवस्थाओं और दूसरे ऐसे ही कारणों से यह विषमता और अधिक बढ़ी और ग्राम में भूस्वामी और भूमिहीन इन वर्गों का उदय हुआ ।

ग्राम इस दृष्टि से बसाए गए कि पशुओं और दूसरे समूहों के आक्रमणों से बचा जा सके और इस लिये रक्षित स्थानों में ग्राम बसाए गए । अधिक उपजाऊ धरती और रक्षित स्थान—ग्रामों को बसाने के लिए यही दो तत्व परखे गए ।

**ग्रामीण जीवन के अंग.** चूंकि ग्राम ही समाज व्यवस्था का विकसित

रूप थे और मनुष्यों का स्थायी आवास बन गए थे, इसलिए मनुष्यों की सभी प्रकार के काम धंधे करने वाली श्रेणियां ग्रामों में रहने लगीं। ग्रामवासियों ने आवश्यकता के अनुसार अपने काम धंधों को उन्नत किया। उदाहरण के लिए, प्रत्येक ग्राम में लकड़ी और मिट्टी का काम करने वालों, कपास का धंधा करने वालों ने ग्राम की आवश्यकताओं को पूरा किया। इस प्रकार ग्राम में कृषकों और छोटे-छोटे दस्तकारों ने मिलकर आबादी बनाई।

**ग्राम्य जीवन का आधार आत्मनिर्भरता.** ग्राम के उदय के समय मनुष्य के समूह अपनी प्रत्येक आवश्यकता को अपने से ही पूरा करें, इसके सिवाय चारा भी क्या था? प्रत्येक सेवा के लिए आपस में काम बांटें, और इस प्रकार जीवन की रक्षा करें, यह अनिवार्य था। ग्रामों का आधार इसी कारण आत्म निर्भरता बनी और इस आत्मनिर्भरता के कारण ग्रामीण समूह एकता की ओर और भी अग्रसर हुआ।

## ग्रामीण जीवन की विशेषताएं

**१. ग्राम एक समुदाय और प्राथमिक समूह.** ग्राम की उत्पत्ति और विकास से यह तो स्पष्ट है ही कि ग्राम ग्रामवासियों की सभी आवश्यकताएं पूरी करने की चेष्टा करता है, उनमें एकता की भावना को बढ़ाता है और चूंकि ग्राम में रहने वाले लोग सदा एक दूसरे के समक्ष रहते हैं, एक दूसरे को प्रेरित करते हैं, इसलिए वे आपस में जितनी आत्मीयता महसूस करते हैं, वह और समुदायों में कठिन है। इन अर्थों में ग्राम एक समुदाय है, और ऐसा समुदाय या समूह है जो न केवल सभी हितों की रक्षा करता है बल्कि सदा के साहचर्य के कारण वह अपने वासियों पर जो प्रभाव डालता है, वे उनके विकास की आधारशिला बन जाते हैं। इसीलिए इसे प्राथमिक समूह (Primary Group) कहना उचित होगा।

**२. ग्राम्य जीवन की पृथक्ता के कारण ग्राम से प्यार.** पहला बड़ा तत्व जो ग्राम्य जीवन की घनिष्ठता और उसके प्राथमिक प्रभाव के महत्त्व का आधार है, ग्रामों का अलग-अलग दूर-दूर बसे होना है इससे ग्रामवासी केवल ग्राम-समुदाय में ही सामाजिक जीवन की सीमा छू सकते हैं, इस कारण, आवश्यकता-पूर्ति के कारण, घनिष्ठता के कारण वह ग्राम से अधिक प्यार करते हैं, उसके आदर्शों को मानते हैं, और पृथक् सामाजिक इकाइयों को जन्म देते हैं।

**३. खेती के पेशे के कारण धर्म और लोकोत्तर शक्ति में विश्वास.** यूं

तो ग्रामवासियों के अनेक धंधे—लकड़ी काटना, मिट्टी के वर्तन बनाना इत्यादि हो सकते हैं, पर प्रमुख व्यवसाय केवल एक ही है और वह है कृषि। वह अपने खेत वोते हैं और पशुओं का पालन ही उनका मुख्य कार्यक्रम है। यदि अपनी भौगोलिक स्थिति के कारण वह पक्षियों को मारने, दूध देने वाले पशु पालने, मछलियां पकड़ने इत्यादि का काम भी करते हैं, तो भी एक वात उन सवमें समान है। सभी ग्रामवासी चाहे वे शिकारी हैं या मछुये या किसान, प्रकृति के चिर-सम्वन्ध में ही जीवन व्यतीत करते हैं। वल्कि प्रकृति के साथ सहयोग करके ही अपने भरण-पोषण की समस्या को हल करते हैं। प्रकृति के ही 'रोप' या दुर्दम्यता का मुकाविला भी उनको करना पड़ता है। अकाल, अनावृष्टि, अतिवृष्टि, नदियों में वाढ़ आना, हिंसक पशुओं का भय, टिड्डी दल का प्रकोप, रोग और महामारी—यही उनके जीवन की वड़ी खेदपूर्ण कटु घटनाएं होती हैं।

ग्रामीण प्रकृति के सौंदर्य को अपनी पूजा या जीवन का आधार नहीं वनाता। जहां तक पूजा को आधार वनाने का सम्वन्ध है, अपने देश में ही उषा और संध्या की अरुणिमा, गुलाव की पंखुड़ियों का लावण्य और कोमलता, वसंत की सुषमा को न किसी ने देवी माना न ही देव; अपितु इंद्र देवता, सूर्य देवता, वरुण देवता, अश्विनी कुमार, इत्यादि ही हमारे पूज्य देवता और गंगा, शक्ति इत्यादि ही हमारी पूज्या देवियां हैं। ग्रामवासी तो प्रकृति को अपने भोजन और जीवन के लिए प्रयुक्त करता है, उससे संघर्ष करता है, सहयोग करता है। उसके प्यार और घृणा को अनुभव करता है। क्योंकि प्राकृतिक उपादान उसके जीवन और कार्यक्रम के महत्वपूर्ण अंग हैं, वह उनको प्राणवान्, सजीव और चेतन तक मान लेता है। हमारे साहित्य में, दंतकथाओं में और प्रार्थनाओं में प्रकृति एक प्रभावी सत्ता, एक प्राणवान् शक्ति की तरह पुकारी गई है।

अपने को कितनी ही वातों में असहाय पाकर और ऐसी शक्तियों से घिर कर जिनका प्रतिरोध करना तो क्या, समझना भी उसकी सामर्थ्य से वाहर है, वह उन शक्तियों के दैविक और रहस्यमय होने को स्वीकार करके उनमें आस्था रखने लगता है। आस्तिकता, धर्म में विश्वास, अमानवी शक्तियों में विश्वास, ग्रामीण समाज का एक विशेष गुण है।

यही नहीं, इन्हीं कारणों से वह जादू, अपशकुन, वहम और ऐसी ही मूर्खतापूर्ण वातों पर विश्वास करता है, मनुष्य की वुद्धि और शक्ति से वड़ी शक्तियों को मान कर अलौकिक, अमानुषिक 'करिश्मेवाजी' के चक्कर में पड़ता है। इसी कारण वह पुरातन का प्रेमी हो जाता है।

**४. बहुमुखी कार्यक्षमता तीव्र साधारण ज्ञान का कारण.** खेती-बाड़ी का पेशा ही ऐसा है कि इसमें मनुष्य को कई प्रकार के काम करने पड़ते हैं, जानने होते हैं। स्वयं ही बीज बोना, फ़सल काटना, पानी देना, पशुओं के लिए चारा लाना, स्वयं ही फ़सल को बेचना, गोबर के उपले बनाना, लकड़ी काटना होता है। उसका हित और ध्यान सभी ओर होता है। इसीलिए वह कितने ही काम सीखता है। किसी काम में दक्षता या विशेष गुण ग्रहण करने का प्रश्न उठता ही नहीं। इसी प्रकार गृहिणी का कार्यक्रम दूध दुहना, मक्खन निकालना, कताई, बुनाई, इत्यादि कई तरह के छोटे-छोटे धंधों में उलझा रहता है। इस व्यस्तता और बहुमुखी कार्यक्षमता के कारण एक तो किसान की सहजबुद्धि और साधारण प्रज्ञा तीव्र रहती है, दूसरे वह किसी एक काम को लेकर उसे व्यवसाय नहीं बना पाता।

**५. ग्राम्य जीवन चिर साहचर्य के कारण प्रभावशाली.** चूंकि ग्रामवासी एक ही स्थान पर रहते हैं, अपने भरण-पोषण के लिए, रक्षा के लिए और सामाजिक जीवन के लिए एक-दूसरे पर निर्भर करते हैं, इसलिए वे एक-दूसरे से घनिष्ठ होते हैं। उनके जीवन की करीब सभी बड़ी घटनाएं, उनके अनुभव एक दूसरे के सम्मुख ही होते हैं। इस साक्षात् सम्बन्ध का परिणाम यह होता है कि वे एक दूसरे के जीवन से परिचित ही नहीं होते, उसमें हस्ताक्षेप करने की क्षमता भी रखते हैं। उनका यह साथ-साथ का जीवन प्रत्येक के विकास को अपने प्रभाव में रंग देता है।

**६. लोकापवाद का भय घनिष्ठता का परिणाम.** इसी घनिष्ठता और सामूहिक जीवन के अत्यधिक प्रभाव के कारण प्रत्येक ग्रामवासी दूसरे के जीवन के सभी अंगों को जानता है, और यदि किसी के विरुद्ध कोई आक्षेप हो तो वह जंगल की आग की तरह सारे गांव में फैल जाता है। अपवाद से बचने का उपाय पाना कठिन है। चूंकि सारा जीवन, सारे सामाजिक सम्बन्ध गांव तक ही प्रायः सीमित रहते हैं इसलिए इस अपवाद से दूर नहीं जाया जा सकता, न ही ग्राम्य जीवन के घनिष्ठ अन्तःसम्बन्ध के कारण उसकी अवहेलना ही की जा सकती है। ग्राम में लोकापवाद या लोक-निन्दा मनुष्यों के चरित्र को बदल देने में बड़ा हाथ रखती है। जो लोग अपवाद से बचना चाहें वे केवल गांव से किनारा करके ही बच सकते हैं और इसी कारण कितने ही युवती-युवक नगरों को निष्क्रमण कर जाते हैं।

**७. लोकापवाद का भय चरित्र नियंत्रण का साधन.** लोक-निन्दा की

इस महती शक्ति के कारण लोगों का चरित्र खास परिधि में ही रहता है, और वे कोई ऐसा व्यवहार नहीं कर सकते, जिससे उनका गांव में रहना दूभर हो जाए। यही कारण है कि गांव में परिपाटियों का मान है, और जो चरित्र-धाराएं बन गई हैं, वह उसी तरह चली आ रही हैं।

**८. आदर्शों और परम्पराओं की एकता.** घनिष्ठता, लोकापवाद का डर और चरित्र-नियंत्रण के साथ-साथ ग्राम में कुछ ऐसे आदर्श स्थापित हो गए हैं, जो सभी के द्वारा स्वीकृत होते हैं। पुरखों के समय से चला आ रहा निर्विघ्न जीवन, प्रत्येक नई पीढ़ी को प्राप्त आदर्शों, नियमों और व्यवहार का पूंजीभूत कोष जो पहली पीढ़ी देती है, उसका अविच्छिन्न शृङ्खलाबद्ध दान, एक ही प्रकार के ऐतिहासिक, आर्थिक और सामाजिक वातावरण में पोषण और व्यक्ति का समूह पर अवलम्ब और घनिष्ठता—इन सब कारणों ने एक ही प्रकार के नैतिक आधारों, व्यवहारप्रणालियों और सामाजिक आदर्शों को जन्म दिया और विकसित किया। ग्रामय जीवन की सबसे बड़ी विशेषता यही है कि व्यक्तियों के चरित्र-नियंत्रण और सामूहिक वातावरण के प्रभाव से एक ही प्रकार की विचारधारा, नियम-उपनियम और नैतिक स्तर व्यक्तियों द्वारा अपनाए जाते रहे हैं।

**९. पुरातन से प्यार.** यह एक स्वीकृत तथ्य है कि ग्राम्य जीवन की घनिष्ठता, एकता और सनातन से प्यार—ये गुण ग्राम की आत्मनिर्भरता से ही, जो कि ग्राम्य जीवन का आधार है, विकसित हुए हैं। अपनी सामाजिक विरासत से वह इसीलिए अधिक प्यार करते हैं कि एक तो वही उन्हें यह सुविधाएं प्रदान करती हैं; दूसरे, पुराने नैतिक आधारों के अनुसार ही उन्हें अपने चरित्र का आदर्श बनाना होता है; तीसरे, ग्राम्य जीवन की सीमित और संकुचित परिधि में न केवल समाज का व्यक्ति पर बहुत अधिकार होता है बल्कि समाज के बड़े-बूढ़े ही, जो स्वभावतः परिवर्तन के विरुद्ध, और शान्तिपूर्ण निर्विघ्न जीवन के हक में होते हैं, समाज के नैतिक आधारों के निर्णायक होते हैं।

**१०. ग्राम परिवारों का समूह.** ग्राम के व्यक्ति पर अत्यधिक प्रभाव का कारण यह भी है कि ग्राम व्यक्तियों का समुदाय न हो कर कुटुम्बों का समुदाय है, और कुटुम्ब की अपनी थोड़ी शक्ति नहीं होती। ग्राम कुटुम्बों का समूह क्यों है, यह जानने के लिए हमें याद रखना है कि एक तो कृषि के साथ के दूसरे आवश्यक कर्तव्य परिवार भर का सहयोग मांगते हैं, दूसरे एक

ही सम्पत्ति जो भूमि है, सन्तानों के भरण-पोषण के लिए भी आवश्यक है। आर्थिक हितों के पारिवारिक होने के कारण, सारे परिवार के सहयोग के कारण, कुटुम्ब का आपस का प्यार और एकात्मता बढ़ती है। कुटुम्ब का महत्व अधिक होने का एक बहुत महत्वपूर्ण कारण है कृषि की आर्थिक व्यवस्था में पिता का ऊंचा दर्जा। खेत में काम करने के लिए जिस प्रौढ़ता, बल और सामर्थ्य की आवश्यकता है वह माता नहीं दे सकती। पिता चूंकि श्रम और फल का स्वामी है, सम्पत्ति का स्वामी है, वह परिवार का मुखिया भी है। करीब-करीब सभी सामाजिक सम्बन्ध जो कहीं भी कृषि की व्यवस्था के प्रवेश के साथ विकसित हुए, पिता के परिवार का मुखिया होने, पुरुष के समाज में मुख्य होने, और राजा या अधिपति या सामन्त का राजनैतिक महत्व प्राप्त करने के रूप में विकसित हुए।

इस सारी आर्थिक अवस्था का स्वाभाविक और तार्किक परिणाम हुआ परिवारों का अधिक आंतरिक सामीप्य, व्यक्ति के विकास में परिवार का महत्वपूर्ण भाग और परिवारों का इकाइयों में गठन। ग्राम इन इकाइयों के समूह बने, और इसीलिए यह कहा गया है कि ग्राम्य जीवन कुटुम्बों का सामूहिक जीवन है, न कि व्यक्तियों का।

**११. व्यक्ति पर परिवार या कुटुम्ब का आश्चर्यजनक सामर्थ्य.** उपरोक्त कथन से स्पष्ट ही है कि मानव जीवन के विकास की ग्रामीण अवस्था में पिता का और परिवार के दूसरे सदस्यों का कितना अधिक भाग है। पितृसत्तात्मक समाज में जो कृषि व्यवस्था और सम्पत्ति के विकास के कारण सामाजिक व्यवस्था का आधार बना, और जिसमें पिता के मुख्य स्थान और प्रभुत्व का वर्णन ऊपर किया गया है, परिवार एक सुगठित इकाई बना, और अपने सदस्यों के जीवन को नियंत्रित करने लगा। सापेक्ष दृष्टि से पारिवारिक इकाइयों में स्पर्द्धा और द्वन्द्व के कारण भी यह गठन और प्रभाव तीव्र और प्रबल हुए।

**१२. परिवार और समाज में नारी का स्थान.** पितृ-सत्ता के कारण और नारी के घर में ही गृहिणी के विविध कर्तव्यों में फंसे रहने के कारण नारी का समाज में स्थान गिर गया और परिणाम स्वरूप पुरुष ने उसे पर्दाप्रथा, दासता और तरह-तरह की पाबन्दियों में जकड़ दिया। पत्नी पति की सम्पत्ति बनी और उन अधिकारों से वंचित हो गई जो पुरुष ने हथिका लिए। यहूदियों में, रोमन सभ्यता के प्रारम्भिक काल में, चीनी सभ्यता में और मिश्र

की सभ्यता में, भारतीय सभ्यता की ही तरह नारी अवला करार दी गई और पुरुष का खिलौना या आभूषण वन गई। इन सभी सभ्यताओं में पुरुष नारी को तलाक दे सकता था, परन्तु नारी इस अधिकार से वंचित थी ? और अपने ही देश में अभी तक विधवा विवाह सरलता से नहीं हो पाता था। चीन में लड़कियों को जन्म से ही लोहे के जूते पहना देना कि उनके पैर सुन्दर वन सकें, मुस्लिम जगत् में नारी की पराधीनता, पुरुषों को चार-चार स्त्रियों से विवाह की अनुमति—ये सभी सामन्तशाही के उस युग के कुछ अवशेष हैं, जो कृषि सभ्यता में विकसे और जो ग्राम के जीवन को अब भी प्रभावित करते आ रहे हैं। ग्राम्य जीवन में पुरातन से प्यार और रूढ़ियों और रिवाजों की गुलामी के कारण यही परिपाटी शताब्दियों से चली आ रही है।

**१३. आचार-व्यवहार और रहन-सहन की सरलता.** गांव में न तो नागरिक जीवन का सा वह स्पर्द्धा और ईर्ष्या का वातावरण ही है जो अधिक फैशन, तड़क-भड़क और अपने साथियों से ऊंचे रहने की भावना को जन्म देता है, न ही आर्थिक व्यवस्था ही शहर की प्रतियोगिता पर आधारित है। प्रकृति के साहचर्य के कारण, अपने ही गांव में सभी सामाजिक उपादान पाने के कारण और गांव के दूसरे लोगों से आत्मीयता और प्राथमिक सम्बन्धों के कारण एक सहयोग की—इकट्ठे मिल कर काम करने की भावना है, ईर्ष्या की भावना नहीं। सरलता और भोलापन जीवन और व्यवहार के मुख्य अंग हैं। परन्तु इन सबसे अधिक महत्वशाली कारण ग्रामों की आर्थिक दुर्दशा है।

## ग्राम्य जीवन के आर्थिक पहलू

**भूमिपति और भूमिहीन.** हमारे देश में सामन्तशाही का युग दूसरी सभ्यताओं—पाश्चात्य सभ्यताओं से अधिक काल तक कायम रहा है, और अभी तक बहुत वड़ी मात्रा में उसने हमारे ग्राम्य जीवन को विषैला किया है। भारतीय कृषि समाज में भी चीन जैसी दूसरी पिछड़ी हुई जातियों की तरह शोषण का राक्षस ग्रामवासियों के मुख्य भाग को निर्धनता के गर्त में गिराता चला गया है। शताब्दियों की अन्याय और असमता की कठोर व्यवस्था ने समाज को दो-तीन विभिन्न वर्गों में विभाजित कर दिया है। जिनमें एक वर्ग वड़े कस्वों या शहरों में रहता है, धनी और मानी है, प्रवल है, जो कि दूसरे वर्ग के श्रम का फल खाकर, भोग-विलास की सामग्री का उपार्जन करके जीता है, सभ्यता के विकास का दावेदार वनता है, संस्कृति के मूल्यों को आंकता है। परन्तु दूसरा वर्ग जो ग्रामवासी वर्ग है, अधिकतर उन नर-कंकालों का समूह है जो इस असम

और विषम व्यवस्था के रथ के पहिये हैं जिसमें ऊंचा वर्ग सवारी कर रहा है। अधिकांशतः न तो वे भूमि के स्वामी हैं, और न ही वे अपने श्रम का फल पाते हैं क्योंकि भूमि के स्वामी तो ज़मींदार लोग हैं, और फसल का एक तिहाई और आधा तक भाग बटाई की सूरत में उन्हें भूमि के किराये के तौर पर भूमिपतियों को भेंट देना पड़ता है।

इन दो वर्गों के साथ ऐसे वर्ग भी न्यून मात्रा में हैं, जिनके पास थोड़ी बहुत भूमि है। वे स्वयं खेती करते हैं, परन्तु उसकी आय उनके भरण-पोषण के लिये पर्याप्त नहीं होती। फिर उनके धरती के टुकड़े अलग-अलग पड़े रहते हैं जो उनके श्रम के फल को कम कर देते हैं। भूमि के स्वामित्व और खेती के बारे में भारत में मुख्यतः तीन व्यवस्थाएं प्रचलित हैं : (१) ज़मींदारी, (२) रैयत वाड़ी, (३) महलवाड़ी।

**ज़मींदारी.** इस प्रथा के अंतर्गत सरकार को कुल माल गुज़ारी अदा करने का उत्तरदायित्व ज़मींदार का होता है और उसी को भूमि का स्वामी मान कर किसानों से बटाई वसूल करने का अधिकार दिया जाता है। किसानों को ज़मीन से बेदखल करने तक का अधिकार ज़मींदारों को होता है।

**रैयतवाड़ी.** किसान अपनी-अपनी ज़मीन पर खेती करके सीधे सरकार को लगान देते हैं। भूमि पर स्वामित्व सरकार का ही होता है।

**महलवाड़ी.** सरकार को लगान देने का उत्तरदायित्व सारे ग्राम पर होता है और ग्राम ही भूमि का स्वामी होता है। कूवों या पशुओं की संख्या के अनुसार प्रत्येक किसान का भूमि और लगान में भाग नियत कर दिया जाता है :

भारत में कृषि भूमि पर इन तीनों प्रथाओं का विस्तार इस प्रकार है :

| भूमिव्यवस्था का स्वरूप | क्षेत्रफल दस लाख एकड़ में | कुलक्षेत्र का प्रतिशत | जिन प्रमुख प्रान्तों में प्रचलित हैं |
|---|---|---|---|
| रैयतवाड़ी | १८३ | ३६ | मद्रास, बम्बई, आसाम |
| ज़मींदारी (स्थायी बंदोबस्त) | १३० | २५ | बंगाल, बिहार, मद्रास, उड़ीसा |
| ज़मींदारी और महलवाड़ी (अस्थायी बंदोबस्त) | १९९ | ३९ | मध्यप्रदेश, पंजाब, उत्तरप्रदेश |

**रूढ़िवाद, निराशा और संतोष.** किसानों की बेदखली, किसान और

960

सरकार के बीच में मध्यस्थ जमींदार का शोषण, किसान और ग्राहक के बीच में साहूकारों की लूट, इन समस्याओं के कारण गांव में ग़रीबी और निराशा का घर हो गया है। बिहार के गांवों में ग्रामीणों की आय का अंदाज़ लगाने पर यह निष्कर्ष निकाला गया है कि वे ४४४ रु० साल से लेकर ६८८ रु० साल तक पैदा करते हैं। भारत की आर्थिक और सामाजिक दुर्दशा के कारण अशिक्षा, मूढ़ता और रूढ़िवाद गांव के जीवन का अभिन्न अंग बन गए हैं। न तो उद्योग-धंधे हैं, न भूमि का न्यायपूर्ण बटवारा। किसानों की इतनी बड़ी संख्या के भूमि पर ही निर्भर होने से निर्धनता और भूख बढ़ रही है। संतोष, भगवान् पर भरोसा, भाग्यवाद और परिवर्तन से चिढ़, रूढ़ियों और अन्यायों से प्यार, अपनी दुर्दशा के प्रति सहनशीलता आज ग्रामीणों की विचारधारा को जकड़े हुए हैं।

## गांवों का श्रेणी विभाजन

गांवों को चार श्रेणियों में बांटा जा सकता है:

**१. बिल्कुल छोटे गांव.** इनको मजरुआ, पट्टी या पल्ली भी कहते हैं, यह ग़रीब कमियों, खेतिहर मज़दूरों या मजारों के होते हैं। इनमें दस से लेकर चालीस परिवार तक रहते हैं। धरती के स्वामी तो क़स्बों या शहरों में रहते हैं। निर्धनता और अज्ञान का ही साम्राज्य इन गांवों में है।

**२. कुछ बड़े गांव.** इनकी आबादी दो सौ से पांच सौ तक लगाई जा सकती है। इनमें अच्छी ज़मीन रखने वाले मजारे, कुछ छोटे किसान, बढ़ई और ग्वाले रहते हैं। आर्थिक अवस्था कुछ अच्छी होती है।

**३. मुख्य गांव.** इनमें आबादी हज़ार बारह सौ तक होती है और जो ज़ैल या परगने का केन्द्र समझे जाते हैं। पटवारी, डाकखाना, छोटा स्कूल वैद्य, पुरोहित, कुछ एक बनियों की दुकानें, बढ़ई, लुहार, नाई इत्यादि की आबादी रहती है। ज़मींदार लोग और बड़े-बड़े किसान पक्के मकानों में रहते हैं। पेंठ भी सप्ताह में एक बार लगती है।

**४. कस्बे.** इनकी आबादी एक हज़ार से पांच हज़ार तक समझी जा सकती है। बाज़ार, डाक्टर, मिडल या कहीं-कहीं हाई स्कूल, आटे की चक्की और ऐसे ही छोटे-छोटे उद्योग धंधे होते हैं।

## ग्रामों पर आधुनिक प्रगति का प्रभाव

**असंतोष, नगर की ओर अभियान.** बड़े-बड़े नगरों के उदय के कारण,

यातायात और आवागमन के साधनों की सुलभता के कारण और नए विचारों की लोकप्रियता के कारण ग्राम वदल रहे हैं। शहरों ने युवकों को श्रम के लिए अपनी ओर आकर्षित किया है। ग्रामों के सम्पन्न युवक सम्माननीय जीवन के लोभ में शहरों को जा रहे हैं। इसी कारण आज ग्राम को शिक्षित युवक नेता नहीं मिलते, जो अत्यन्त खेद का विषय है।

आने-जाने के साधन सुलभ हो जाने से शहर और समीप और दूर के गांवों में सम्पर्क वढ़ा है। नए ज्ञान और विचारों ने नई जागृति और अन्याय के प्रति विद्रोह को जन्म दिया है। राजनैतिक आंदोलनों के कारण ग्राम जो आज अंगड़ाई ले रहे हैं, वह प्रतिदिन के भूमि-आंदोलनों और प्रदर्शनों में स्पष्ट झलकती है। परन्तु फिर भी पर्दा, अन्धविश्वास, परिवार की एकता इत्यादि रूढ़ियां अभी अक्षुण्ण वनी हुई है। हो सकता है गांवों में वढ़ते हुए उद्योग-धंधे, नई विचारधाराएं, इस जड़ता व इस रूढ़िवाद का ह्रास कर देंगी, जो शताब्दियों से गांव के जीवन का अंग रही हैं। थुरो ने सिद्ध किया है कि ग्राम परिवार में पिता का नियंत्रण सभी सभ्यताओं का मुख्य अंग रहा है।

ग्रामीण जीवन कितना पारिवारिक रहा है, इसका अंदाज़ा इससे हो सकता है कि अमेरिका में ८२% परिवारों ने इकट्ठे ही वंधुजनों का आतिथ्य स्वीकार किया। नए साधनों के प्रयोग में भी ६९% परिवारों ने इकट्ठे ही मोटर का सफ़र किया, ऐसा लगता है कि नवीन साधन, आविष्कार और धाराएं भी गांव की वुनियादी व्यवस्था में व्यवस्थित हो जायेंगी, और वह वुनियाद अक्षुण्ण रहेगी, परन्तु कितने ही ऐसे भी रिवाज होंगे, जो इस नए आक्रमण के सामने न ठहर पायेंगे। निर्धनता और अशिक्षा यदि दूर हो सके तो निराशा नष्ट होगी, रूढ़िवाद और अत्यधिक संतोषभावना व धार्मिकभावना भी कमज़ोर पड़ जायेगी। परन्तु अभी तो पुरातन का प्रभाव नवीनता का हौव्वा दिखाकर शोषण के कारण नागरिकों के प्रति अविश्वास और घृणा ही भर रहा है।

## नागरिक जीवन

**नगरों का उदय.** संक्षेप में कहा जाए तो जव मनुष्य की उत्पादन शक्ति इतनी वढ़ गई कि वह सामान्य आवश्यकता से अधिक पैदा करने लगा, और जव आर्थिक व्यवस्था ने फालतू श्रम को कुछ व्यक्तियों के लाभ के लिए प्रयुक्त करना सम्भव वना दिया, तो नगरों का उदय हुआ।

नगरों के उदय के दो बड़े महत्वपूर्ण काल रहे हैं जिन्हें हम व्यापारिक क्रान्ति और औद्योगिक क्रान्ति के काल कहा करते हैं। ग्राम के विकास के साथ-साथ जब आत्मनिर्भरता की जगह अधिक उत्पादन, और 'बाज़ार' या मंडी के लिए उत्पादन का आदर्श लोकप्रिय हुआ, और आयात और निर्यात के साधनों ने विकास करके वस्तुओं का एक जगह से दूसरी जगह जाना सम्भव बनाया तो नगरों का उन केन्द्रीय मंडियों के रूप में विकास हुआ जिनमें आसपास के गांवों के लोग क्रय-विक्रय के लिए अपना सामान लाने लगे। एक ऐसा वर्ग जिसका काम ही व्यापार हो गया, नगरों को बसाने लगा।

यह व्यापार तभी सम्भव हुआ जब अपनी आवश्यकता से अधिक उत्पादन और उत्तम यातायात के साधनों का विकास संभव हुआ। परन्तु यह कहना कि केवल व्यापार के कारण ही नगरों का जन्म और विकास हुआ, अक्षरशः सत्य नहीं है। कारण, कि उन्नत सामंतशाही ने अपने धन और अपने दासों या कृषकों के फालतू श्रम से व्यापार के अधिक विकास से पहले भी नगरों को जन्म दिया था। बहुत पुरानी सभ्यता में भी नगरों का अस्तित्व विद्यमान था।

व्यापारिक क्रान्ति ने हाथ के छोटे-छोटे उद्योग-धंधों को भी उन्नत किया। नगरों में ऐसे समूह भी बसे जो किन्हीं विशेष धंधों में विशेष दक्षता रखते थे। इस प्रकार उद्योगों के विकास का अवसर भी आ गया। तेरहवीं शताब्दी में धन, व्यापार की प्रगति के कारण भौगोलिक भ्रमण, भ्रमण द्वारा ज्ञान का संवर्द्धन, व्यापारी वर्ग का धन और ज्ञान का स्वामी हो जाना—इन तत्वों ने राजा, सामंत और पुरोहित-सामंतों के विरुद्ध आंदोलन उठाया। खेतिहर मजदूर ने व्यापारी का साथ दिया और इस विद्रोह से यूरोप में प्रोटैस्टैंटिज़्म, लोकतंत्र, स्वतंत्रता इत्यादि के विचारों का विकास हुआ। चूंकि व्यापारी वर्ग किसानों का माल खरीदने और बेचने की स्वतंत्रता चाहता था जिससे कि वह व्यापार बढ़ा सके, वह इस बात के विरुद्ध था कि सामंतशाही की सरकार व्यापार में हस्ताक्षेप करे, इसलिए व्यापार की स्वतंत्रता या अल्पतम हस्ताक्षेप (Laissez Faire) और लोकराज्य की बात चली।

व्यापार की प्रगति के साथ-साथ उद्योग-धंधों की उन्नति हुई और इसमें नगरों की उद्योग-धंधों को एकत्र करने और उन्नति के लिए ज़रूरी शृङ्खलाबद्ध अभ्यास और अनुभव की सामग्री ने, बहुत बड़ा भाग लिया। उद्योगों की उन्नति—भाप, करघे, रेल, जहाज़, तार, बेतार के तार, इन सभी कारणों से

बहुत बढ़ी। बड़ी-बड़ी मैशीनों का निर्माण हुआ और उनके लिए जितने श्रम की आवश्यकता थी उसके लिए गांव से श्रमिकों को लाया गया। औद्योगिक केन्द्रों ने बड़ी उन्नति की। कितने ही पुराने व्यापार-केन्द्रों का ह्रास हो गया।

स्पष्ट है कि एक ऐसी सभ्यता ने ही, जिसमें दूसरों के श्रम का फल बटोरा जा सकता था, उसे भोग विलास और प्रगति का साधन बनाया जा सकता था, पूंजी के तौर पर प्रयुक्त किया जा सकता था, नगरों की आधारशिला रखी। व्यापार, उद्योग, श्रमिक, बीच के लोग और पूंजी, व्यापार और धन के स्वामी—यही नगरवासी बने। सभ्यता के तीव्र विकास ने शिक्षा, राजकीय प्रणाली, राष्ट्रों का एकीकरण और विकास; एवं विज्ञान की प्रगति ने चिकित्सालय आदि संस्थाओं को जन्म दिया और विकासित किया, और इस प्रकार नगरों में ही आधुनिक सभ्यता और उसकी संतान ने अपना आसन जमाया।

## नागरिक जीवन की विशेषताएं

नागरिक जीवन, जो गांव की खाद्य-सामग्री के उत्पादन और दूसरे कच्चे माल के उत्पादन पर आधारित है, न तो प्रकृति का सहवासी है, न ही अलग-थलग और आत्मनिर्भर है। सम्बन्धों की भिन्नता, बहुमुखता इसका आधार है। कितने ही लोग, किस-किस प्रकार के लोग, कितने ही अलग-अलग प्रकार के धंधों में रत, न जाने कहां-कहां से आकर इसके वासी बने—यह है नगर की विशेषता।

**१. समुदायों का समुदाय.** नागरिक समूह ऐसे लोगों का ढीला-ढाला समूह है जो एक सीमित क्षेत्र में बहुत घने हो कर रहते हैं और उनमें अन्तः-प्रेरणा के अवसर अत्यधिक होते हैं। व्यापार और उद्योग ही जीवन-निर्वाह के बड़े साधन होने के कारण लोग प्राकृतिक वातावरण से दूर रहते हैं। नगर छोटे-छोटे प्रभाव-केन्द्रों का समूह होता है और मैकेंजी के शब्दों में एक नगर केवल एक समुदाय ही नहीं, अपितु समुदायों का समुदाय, अर्थात् सर्वोपरि समुदाय ( Super Community ) है।

**२. पारिवारिक एकता का ह्रास.** चूंकि एक ही व्यक्ति को अपने आर्थिक धंधे के लिए एक समुदाय या समूह का सदस्य बनना पड़ता है, और अपनी सामाजिक आवश्यकता-पूर्ति के लिए दूसरे समूहों का, और चूंकि परिवार के अलग-अलग सदस्य अलग-अलग समूहों के अंग बनते हैं, इसलिए न तो उनकी परिवार पर वह निर्भरता रहती है और न ही वह सहयोग रहता है, जो कि

ग्राम में है। प्रत्येक व्यक्ति अपने तौर पर आर्थिक दृष्टि से स्वतंत्र हो जाता है।

**३. सामुदायिक घनिष्ठता का अभाव.** एक ही या किसी खास समूह के अंग न होने के कारण न तो वह घनिष्ठता आ पाती है और न ही लोक-निंदा का भय होता है। चूंकि अपने चरित्र के लिये एक खास समाज के प्रति ज़िम्मेवारी नहीं होती, इसलिए समाज का भय नहीं रहता।

**४. चरित्र-शैथिल्य.** किसी ज़िम्मेवारी के अभाव के कारण, सामाजिक आवश्यकताओं की अपूर्ति के कारण, घनिष्ठता और आदर्शों की एकता के अभाव के कारण और पारिवारिक एकता के छिन्न-भिन्न हो जाने से जो गैर ज़िम्मेवारी की भावना उदित होती है, उसके कारण चरित्र-निर्माण की ओर कम ध्यान दिया जाता है। गांव की तरह न तो पारिवारिक मूल्य और नैतिक आधार ही अनिवार्यतः अनुसरणीय होते हैं, न ही लोकनिंदा या ग्रामपंचायत के आक्षेप के भय से चरित्र को उन मूल्यों पर परखते रहना जरूरी होता है। परिणाम यह होता है कि न आर्थिक उपादानों इत्यादि में परिवार और एक खास समुदाय का सहारा लेना होता है, न ही चरित्रगठन, निर्माण और जीवन के चलन में।

**५. बाह्य प्रभावों की प्रधानता.** व्यक्ति अपने परिवार में नहीं, बल्कि अपने साथियों में अपना मंडल और अनुकूल वातावरण प्राप्त कर लेता है। उनके—अनेक स्थानों के, अनेक आदर्शों को मानने वाले व्यक्तियों के—संसर्ग में वह नए आधार और आदर्श बनाता है। इन्हीं धारणाओं से वह अपने परिवार के लोगों या समीप के लोगों के चालचलन का मूल्यांकन करता है, और इस प्रकार उनके वातावरण और प्रभाव से दूर होता चला जाता है।

**६. व्यक्तिवाद का उदय पारिवारिक जीवन का विघटन.** इन सभी प्रभावों का परिणाम यह होता है कि व्यक्ति अपने और अपने परिवार और समाज के आदर्शों में अन्तर देखता है, उन पर टिप्पणी करता है और एक स्वतन्त्र दृष्टिकोण से सारे समाज की आलोचना करता है। आर्थिक स्वतन्त्रता, भिन्न आदर्श और मूल्य, परिवार के प्रभाव का ह्रास यह सभी एक व्यक्ति को जो ऐसे वातावरणों से घिरा काम करता है जो न तो गांव की तरह स्नेहपूर्ण होते हैं न सुहृद्, बल्कि यान्त्रिक ढंग के, असहिष्णु, और कभी-कभी ईर्ष्यालु और स्पर्द्धाशील होते हैं, तीव्र व्यक्तिवादी बना देते हैं। वह बार-बार अपने पर ही भरोसा करना सीखता है, बार-बार अपने को सन्तुलित करता है, और एक

विचारधारा, एक मापदण्ड बना लेता है। इसी प्रकार सारे वातावरण के कारण व्यक्तिवाद, आत्मतुष्टि और स्वार्थ की भावना का प्राबल्य हो जाता है।

**७. अधिक काम के कारण असन्तोष और अशान्ति.** असन्तोष और अशान्ति नागरिक जीवन के विशिष्ट लक्षण हैं। इस के दो कारण हैं :

(क) नागरिक जीवन में ग्रामीण जीवन की तरह हितों की एकता और प्रवृत्तियों की तृप्ति वाला वातावरण नहीं मिलता। इससे अतृप्ति और अशान्ति का होना स्वाभाविक है।

(ख) नगर में काम की ज़्यादती, अलग-अलग लोगों से मिलना, वातावरणों की अनेकता, सन्तुलन की बराबर अनोखी और अपूर्ण चेष्टा।

**८. असन्तुलित व्यक्तित्व.** न केवल इसलिए कि व्यक्तिवादी और अकेला-सा होने की वजह से, बल्कि इसलिए भी कि व्यक्ति समाज में बहुत बड़ी विषमता देखता है, प्रलोभन देखता है और उन प्रलोभनों की तृप्ति उसे असम्भव लगती है, उसकी लालसाओं का दमन होता है, असन्तोष होता है, व्यक्ति अपने व्यक्तित्व का सम्यक् विकास नहीं कर पाता। अतृप्ति और दमन के कारण निराशा का जो बीज उसके मानस में बोया जाता है, वह इस विकास में बाधक होता है।

**९. अपराध की ओर.** असन्तुलित व्यक्तित्व, ईर्ष्या और स्पर्द्धा—ये व्यक्ति को अपराध की ओर धकेलते हैं और वे अस्त्र जिनसे ग्रामीण समाज अपराध की ओर अग्रसर होने की सम्भावना को रोक पाता है—लोकापवाद से चरित्र-नियंत्रण करने का अस्त्र, पारिवारिक स्नेह का आकर्षक वृत्त—वे अनुपस्थित होते हैं। न ही वह आदर्शों की प्रेरणा होती है। आदर्श तो टूट-से गए होते हैं। नए मूल्य और मान्यताएं बनने की अवस्था में होती हैं। अपराध की ओर धकेलने में निर्धनता, कठोरता, निःस्नेह वातावरण और घनिष्ठ सम्बन्धों की अनुपस्थिति, सभी का हाथ होता है।

घनिष्ठ सम्बन्धों की अनुपस्थिति ही नहीं, यहां तक कि एक दूसरे को जानना भी घनी आबादी ने कठिन बना दिया है। बड़े नगर के एक ही मकान में रहने वाले कुटुम्ब भी कभी-कभी एक दूसरे को नहीं जानते। जब कि एक ऐसे ग्राम में जहां १५०० व्यक्ति रहते हैं प्रत्येक व्यक्ति चतुर्थ भाग के नाम और चेहरे से परिचित होता है। नगर के इस प्रभाव के कारण अपराध करना और छिप सकना सुगम हो गया है। चोरी जो नागरिक अपराधों का ९०-९५ प्रतिशत भाग

है, नगर में आसानी से छिपाई जा सकती है। संयुक्त राष्ट्र अमेरिका के नगरों के विवरण ने निम्नलिखित आंकड़ों पर प्रकाश डाला है। ये आंकड़े प्रति एक लाख मनुष्यों में से पुलिस को मालूम अलग-अलग अपराधों के कर्ताओं का व्योरा देते हैं।

| अपराध | ढाई लाख से अधिक आवादी वाले नगर | एक लाख से ढाई लाख तक आवादी वाले नगर | पचास हज़ार से एक लाख तक आवादी वाले नगर | पच्चीस से पचास हज़ार तक आवादी वाले नगर | दस से पच्चीस हज़ार तक आवादी वाले नगर | दस हज़ार से कम आवादी वाले नगर |
|---|---|---|---|---|---|---|
| हत्या | ५·६ | ७·२ | ५·८ | ३·६ | ३·७ | ४·३ |
| वलि (लिचिङ्) | ६·३ | ४·६ | ३·४ | २·६ | १·७ | २·९ |
| वलात्कार | १०·० | ६·५ | ६·६ | ६·६ | ६·६ | ७·९ |
| डकैती | ८०·५ | ५५·० | ५२·४ | ३४·० | ३०·० | २७·० |
| आक्रमण | ४८·५ | ५४·६ | ५७·२ | ३३·७ | ३१·० | २४·९ |
| सेंध लगाना | ३७४·१ | ४१५·५ | ३५६·० | ३२६·८ | २५४·८ | २२४·२ |
| सामान्य चोरी | ९२७·९ | ९८०·० | ९३२·२ | ८६५·६ | ६६६·९ | ४८०·१ |
| मोटर-कार की चोरी | २३३·७ | २१३·२ | १८३·८ | १६८·८ | १२१·८ | ८७·३ |

**१०. सामुदायिक विकेन्द्रीकरण के कारण सामाजिक विघटन.** व्यक्ति के विकास में अवरोध, दमन, स्पर्द्धा, असन्तोष, घनिष्ठता की कमी और नागरिक जीवन के उलझाव में, जीवन की वेगपूर्ण रफ़्तार में उलझे व्यक्तित्व के कारण व्यक्ति न केवल अशांत हो जाता है, वरन् कम उत्तरदायित्वपूर्ण भी। एक नए वातावरण की आशा, एक ऐसी भावना कि वह अपने जीवन से भाग जाए; मनुष्य में ऐसी अतृप्त भावनाएं छोड़ देते हैं कि कोई भी सुझाव (Suggestion) होने पर, उपद्रव होने पर, भीड़ होने पर वह अपने को भूल कर ऐसे कार्य करने लगता है, जो वह सामान्यतः करना नहीं चाहता। अमेरिका के नगरों में नीग्रो लोगों को जलाने के लिए भीड़, भारत में नगरों में

साम्प्रदायिक दंगे—यह सभी ऐसे ही उपादानों का प्रमाण हैं। क्रान्तियों के बीज इसी विघटन के कारण बोए जा रहे हैं।

**११. पुरुषों की अधिकता, उच्चतर विवाहावस्था, अल्प सन्तान.** चूंकि गांव की अपेक्षा नगर अधिक पारिवारिक स्वातन्त्र्य प्रदान करता है और लोग आर्थिक हितों के लिए शहर में आते हैं, इसलिए यहां स्त्रियों की संख्या कम होती है।

नगरों में बीस से पचपन साल तक के लोग अधिक होते हैं। कारण यही है कि ग्रामों से कामधंधे के लिए ही लोग नगर में अधिक आते हैं। इससे छोटी अवस्था के लोग यदि गांव और शहर की जनसंख्या में अलग-अलग गिने जायं, तो १६६ और १०० का अनुपात निकलेगा। इसका एक कारण यह भी है कि निःसंतान परिवार नगर में अधिक हैं। कार्टल और बर्गेस के अन्वेषण के अनुसार अमेरिका में छोटे गांव में १६ प्रतिशत, कस्बे में २४ प्रतिशत, नगर में ३२ प्रतिशत और बहुत बड़े नगर में ४८ प्रतिशत निःसंतान परिवार हैं।

पारिवारिक सुरक्षा के अभाव में युवकों के लिए सर्वप्रथम आत्मनिर्भर होना आवश्यक है; तभी वे विवाह कर सकते हैं। इसलिए वे विवाह अधिक अवस्था में करते हैं। इससे कहीं-कहीं विवाहपूर्व यौन-सम्बन्धों का विकास भी होता है। नगर में अविवाहित अधिक होते हैं, तो निःसंतान परिवारों और दूसरे असन्तोष को उभारने वाले तत्वों के कारण घरेलू कलह और विवाह विच्छेद भी अधिक होते हैं। विधुर, विवाहविच्छेद प्राप्त पुरुष, व अविवाहित—यह अपनी अतृप्त यौन और पारिवारिक कामनाओं को तृप्त करने के लिये दूसरे प्रकार के सम्बन्ध स्थापित करते हैं। जिनसे वेश्या, सोसाइटी गर्ल, और इसी प्रकार की अन्य संस्थाओं का जन्म होता है।

## नगरों के प्रकार

नगरों को तीन भागों में बांटा जा सकता है, छोटे नगर : मध्यम कोटि के नगर और केन्द्रीय नगर।

**छोटे नगर.** ऐसे नगर जो पहले कस्बे थे, लेकिन व्यापारिक विकास के कारण या छोटे उद्योग-धन्धों के कारण बड़े बन रहे हैं, पहल कोटि में आते हैं। ऐसे नगरों की जनसंख्या पांच हज़ार से पच्चीस हज़ार तक कूती जा सकती है। इन नगरों में डाकखाना, अच्छा बड़ा बाज़ार, छोटों

उद्योग-धंधे, हस्पताल, हाईस्कूल, तहसीलों के दफ्तर, म्युनिसिपैलिटी इत्यादि होते हैं। आबादी अधिकतर व्यापारी वर्ग की होती है या ऐसे कामकाजी लोगों की जिन सबको मिलाकर मध्यम-वर्ग कह सकते हैं। गांवों की जो लूट साहूकारों ने गत शताब्दियों में की है, उसके कारण कतिपय धनाढय साहूकार व ज़मींदार भी यहीं बसते हैं।

**मध्यम कोटि के नगर.** ये अच्छे उद्योगों और बड़ी मण्डियों पर आधारित होते हैं। इनकी जनसंख्या पच्चीस हज़ार से एक लाख तक आंकी जा सकती है। यहां जीवन की प्रायः सभी सुविधाएं प्राप्त हो सकती हैं और धनी और निर्धन की विषमता और भयानक हो जाती है। सड़कें और सवारी के साधन भी अधिक अच्छे व उन्नत होते हैं।

**बड़े नगर.** ये एक लाख से चार लाख तक की आबादी के समझे जा सकते हैं। विषमता का आधिक्य, पारिवारिक सम्बन्धों और घनिष्ठता का पूरा अभाव, विशेष वर्गों का आधिक्य, सम्पन्नता, बड़े-बड़े कारोबार, ऊंचे-ऊंचे प्रासाद और दूसरी ओर शहर के केन्द्र से दूर निम्न कोटि के लोगों में किशोर-अपराध-प्रवृत्ति (Juvenile Delinquency), ऊपर के लोगों में चारसौ बीस, ठग और शरीफ़ वेशभूषा के लुटेरों की प्रबलता होती है।

जो केन्द्रीय नगर राष्ट्रीय महत्व के उद्योगों को अपनेमें लिए होते हैं, ऐसे हितों को अपने में समाए होते हैं जो राष्ट्रीय सत्ता का नियन्त्रण करते हैं, व्यापारिक, राजनैतिक सभी दृष्टियों से—जहां देश-देशान्तरीय सभ्यताओं का सम्मिश्रण होता है, फैशनों का चलन होता है; ऐसे नगर प्रायः चार लाख से अधिक आबादी के होते हैं। दिल्ली, बम्बई, कलकत्ता आदि ऐसे ही नगर हैं।

## नागरिक और ग्रामीण जीवन में अन्तर

१. ग्राम समुदाय है, और वह ग्रामवासियों की आवश्यकताओं की पूर्ति करता है : इसी कारण व्यक्तित्व पर, आदर्शों इत्यादि पर प्रभाव डालता है। नगर में ऐसा नहीं हो पाता।

२. घनिष्ठ सम्बन्धों का आधिक्य ग्राम में है, नगर में नहीं; लोकापवाद का भय और चरित्र-नियन्त्रण, दोनों का नगर में अभाव है।

३. प्रकृति से मेल—ग्राम जीवन में प्रकृति से निकटता और सरलता होती

है परन्तु नगर में उससे दूरी विषमता का कारण बनती है। जीवन की तीव्र गति और जटिलता के कारण छल कपट भी अधिक होता है।

४. पारिवारिक जीवन की शिथिलता नगर की विशेषता है। ग्राम के अधिक गुंथे और गंठे परिवार में अधिक कलह और विच्छेद सम्भव नहीं है परिवार ग्राम में एक आर्थिक, सामाजिक और प्राणिक इकाई है, पर नगर में प्रायः एक प्रीति और कामतृप्ति पर आधारित संस्था है।

५. सामाजिक सम्बन्धों की घनिष्ठता और पूर्ति की दृष्टि से ग्राम आत्म-निर्भर (Self-contained) है, पर नगर इन को कम करके दूसरे सम्बन्धों —राजनीतिक, धार्मिक इत्यादि की गति तीव्रतर करता है और समुदाय की जगह समितियों और फिर अधिक विकसित अवस्था में संस्थाओं को जन्म देता है; और सामाजिक सम्बन्धों की बहुमुखता से संस्कृति को समृद्ध करता है।

६. आवागमन के साधनों के विकास ने नगर में ऐसे सामाजिक संबंधों को जन्म दिया है जो अपने मुहल्ले या कारोबार की जगह तक ही नहीं बल्कि जहां भी मनुष्य आसानी से जा सकता है, वहां तक पहुंचें। मनुष्य एकमात्र अपने स्थानीय वातावरण के प्रभाव की ही रचना नहीं रहा है। इस बात ने भी संस्कृति के विकास को तेज किया है। पुरातन पर नवीनता हावी हुई है।

७. अपराध नगर में अधिक होते हैं क्योंकि घनिष्ठता का जो तत्व ग्राम में है, नगर में नहीं है। व्यक्ति के विकास के दमन, अवरोध, अतृप्ति, और असंतोष ने अपराध और समाजिक विघटन को भी जन्म दिया है। जटिलता, घनी आबादी, विशेषीकरण और अतृप्ति के कारण वेश्यायें और सभ्य डाकू अधिक हो गये हैं।

८. भीड़, स्थान की कमी, देर में विवाह, चिंता—इन कारणों से ग्राम की अपेक्षा कम सन्तानवान् परिवार नगर में अधिक मिलते हैं।

९. शहर और गांव में मृत्यु और शिशुओं की मृत्यु के आंकड़े नीचे दिए जा रहे हैं। ये आंकड़े श्री पेट्स की 'पश्चिमी यूरोप में खाद्य उत्पादन' से लिए गये हैं।

| देश का नाम | साधारणतः मृत्यु का दर प्रति एक हजार मनुष्यों में | | शिशु-मृत्यु संख्या प्रति एक हजार जन्म जीवित शिशुओं में | |
|---|---|---|---|---|
| | नगर | ग्राम | नगर | ग्राम |
| नीदरलैण्ड्स | ८·४ | ९·४ | ३८ | ४४ |
| स्विट्ज़रलैण्ड | १०·८ | १२·२ | ४० | ४९ |
| डैन्मार्क | ११.४ | १०·४ | ६५ | ७४ |
| इंग्लैण्ड | १२·० | ११·६ | ६० | ५३ |
| जर्मनी | १२·० | ११.५ | ६४ | ६८ |
| फ्रांस | १३·६ | १७.२ | ७२ | ६६ |

छठा अध्याय

# परिस्थिति-शास्त्र

## व्यक्ति का परिस्थिति से सम्बन्ध

मनुष्य चूंकि अपनी बुनियादी आवश्यकताओं—टामस के शब्दों में, सुरक्षा, नए अनुभवों की जिज्ञासा या शारीरिक आवश्यकताओं—भूख, मलत्याग, निद्रा, थकान, काम वासना आदि को पूरा करने के लिए अपने वाह्य वातावरण पर निर्भर रहता है, और चूंकि वह अपने वातावरण से प्रेरित होकर प्रतिक्रिया करता है इसलिए मनुष्य पर वातावरण का बहुत प्रभाव पड़ता है। यहां तक कि व्यक्तित्व को व्यक्ति की वातावरण के प्रति प्रतिक्रिया तक कह दिया गया है।

यह वातावरण वाह्य भी है और आन्तरिक भी। ऐसा भी है कि जो मनुष्य की प्रतिक्रिया से प्रभावित हो और ऐसा भी जो मनुष्य को प्रभावित कर सके। हमारी भौगोलिक परिस्थिति, प्राकृतिक परिस्थिति और सीमाएं, हमारी आनुवंशिकता, हमारी सामाजिक विरासत—यह वातावरण के मुख्य अंग हैं। व्यक्तित्व के विकास पर आनुवंशिकता का कितना प्रभाव है और वातावरण का कितना, इसका विवेचन पीछे किया जा चुका है। हमारी सामाजिक विरासत मानवों के सामाजिक सम्बन्धों, उन सामाजिक सम्बन्धों, जिनसे संस्कृति और सभ्यता का जन्म हुआ है, हमारे मानव समूह, समुदाय इत्यादि से सम्बन्धित है। व्यक्तित्व के विकास पर इसका इतना अधिक प्रभाव है कि अल्प व्यक्तिगत अन्तर को छोड़ कर एक ही संस्कृति की संतानों में बहुत समानता होती है। पर हमारी भौगोलिक परिस्थिति व प्राकृतिक वातावरण का भी हम पर बहुत अधिक प्रभाव होता है। इस प्रभाव को तीन भागों में बांटा जा सकता है: भौगोलिक परिस्थिति, प्रादेशिक परिस्थिति और जनसंख्या। तीनों का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध भी है।

स्टीनर ने अमेरिकन समुदाय के बारे में लिखते हुए परिस्थिति-शास्त्र के महत्व पर इस प्रकार प्रकाश डाला है: "समुदायों के उदय और विकास में परिस्थिति का महत्व स्पष्ट है। किसी भी स्थान के भूमितल की बनावट, परिवहन

के साधन, उद्योग-धन्धों के प्रकार और समूची आर्थिक व्यवस्था समुदाय की सामाजिक व्यवस्था को प्रभावित करते हैं, और उसके भविष्य के विकास की सीमा निर्धारित कर देते हैं।"

सेमुअल स्मिथ ने परिस्थितिशास्त्र के बारे में लिखा है : "परिस्थितिशास्त्र मनुष्य को, उसके सांस्कृतिक और संस्थात्मक वातावरण से भिन्न, प्राकृतिक वातावरण में अध्ययन करता है। एक ही स्थान के निवासी, इकट्ठे रहने वाले मनुष्यों में जो प्रतियोगिता या सहयोग की भावनाएं अनिवार्यतः जन्म लेती और विकास पाती हैं उनके परिणाम स्वरूप परिस्थितिशास्त्र का भी विकास होता है।

परिस्थिति के प्रभाव को हम पांच भागों में बांट सकते हैं :

१. भूतल की बनावट के कारण होने वाले प्रभाव।
२. जलवायु का प्रभाव ।
३. प्राकृतिक पदार्थों के कारण प्रभाव।
४. प्रादेशिक प्रभाव।
५. जनसंख्या के कारण प्रभाव।

## भूगोल और सभ्यता का एक दूसरे पर प्रभाव

भूतल, जलवायु और प्राकृतिक पदार्थ—यह तीनों भूगोल के अध्ययन के अन्तर्गत आते हैं। परन्तु थोड़े ही समय से यह समाज-शास्त्रियों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित करने लगे हैं। अरिस्टोटल, मौंटेस्क्यू इत्यादि कितने ही पुराने लेखकों ने भौगोलिक परिस्थिति के प्रभाव को बहुत महत्वपूर्ण बताया है। परन्तु हाल ही में ला प्ले और डिमोलिज और बकल इत्यादि ने भी इस ओर ध्यान दिया है। ला प्ले और उनके अनुयायियों ने प्राकृतिक निवासस्थान और भूतल के सामाजिक सम्बन्धों से रिश्ते पर जोर दिया है। जर्मनी में रेट्ज़ल इंग्लैंड में बकल और अमेरिका में सैम्पल, डैक्स्टर और हंटिंगटन प्रभृति विद्वानों ने इन्हीं, धारणाओं पर सामाजिक इतिहास लिखे हैं। परन्तु किसी भी एक तत्त्व—आनुवंशिक-भौगोलिक या प्राणिक को लेकर समाज-विकास की कहानी लिखना भ्रान्ति की ओर ले जाएगा। भूगोल का प्रभाव है ही, इसमें सन्देह नहीं है। पर कितना ? बकल का कहना है कि भूमि और जलवायु के कारण ही सम्पत्ति का विकास होता है। परन्तु, जैसा कि मैकाइवर ने कहा है, पहाड़ी और पठार वाले न्यू इङ्गलैंड के समृद्ध इतिहास के बारे में क्या कहा जाए ?

हंटिंगटन के अनुसार अच्छी जलवायु सभ्यता का विकास करती है; फिर भी अच्छी जलवायु वाले जापान को पश्चिम से सभ्यता उधार क्यों लेनी पड़ी ?

सभ्यता भूगोल को उसी प्रकार प्रभावित करती है जिस प्रकार भूगोल सभ्यता को प्रभावित करता है । भूगोलशास्त्री जे० रसल स्मिथ, डी० व्हिटलसे, और हार्टशोर्न भी इसी दृष्टिकोण को मानते हैं । बोमैन के शब्दों में;

"आधुनिक भौगोलिक अध्ययन और विचारधारा ने पुराने यांत्रिक निश्चयवाद (Mechanistic determinism) का त्याग कर दिया है । भूतल के तत्व मानव-समाज के विकास का रूप और प्रकार निर्धारित नहीं करते, उसे प्रभावित करते हैं । भूतल के बारे में नए तथ्यों का अनुसंधान होता जा रहा है और ज्यों-ज्यों मानवीय ज्ञान, विचार और सामाजिक चेष्टा का विकास हो रहा है, भूमितल के बारे में पुराने तथ्यों को नया महत्व मिल रहा है ।"

**लॉस एंजल्स का नगर.** आदिम काल में चूंकि मनुष्य के पास वे सब साधन नहीं थे जो आज सभ्यता कहलाते हैं, इसलिए वह प्रकृति, भूगोल, इत्यादि के प्रभाव में ही रहता था । ज्यों-ज्यों सभ्यता––मनुष्य के प्राकृतिक साधनों का उपयोग करने के उपकरणों का विकास होता गया, मानव-विकास पर इन तत्वों का प्रभाव न्यून होता गया लॉस एंजल्स का नगर इस बात का अद्भुत प्रमाण है कि कैसे प्राकृतिक परिस्थिति को झुठला कर, उससे दूर भाग कर, उसकी सीमाओं का उल्लंघन करके नगरों का विकास हो सकता है । पानी की कमी, वर्षा का अभाव, जैसे मुख्य प्रभावों को भी मानव-चेष्टा ने पानी इकट्ठा करने के साधन प्रयोग में ला कर विजय कर लिया है । परन्तु क्या इसी उदाहरण से यह भी सिद्ध नहीं होता कि भौगोलिक परिस्थिति––जलवायु ने ही मानव को इतने बड़े साधन विकसित और प्रयुक्त करने पर बाध्य किया है ? इस प्रकार हम देखते हैं कि जहां सभ्यता के विकास ने परिस्थिति के प्रतिबन्धों से मानव को स्वतन्त्र कर दिया है वहां हम यह भी देखते हैं कि उन्हीं प्रतिबन्धों ने सभ्यता के विकास को प्रभावित किया है ।

भूतल यदि पर्वतीय है तो घास और जंगलों के कारण, मनुष्य अपना भरण पोषण अधिकतर पशु पाल कर, लकड़ी काट कर, ऊन, मांस व दूध बेच कर करेंगे । यदि मरुस्थल है तो वहां जनसंख्या अधिक नहीं होगी । जहां आर्द्र जलवायु हो, अच्छी मिट्टी हो, थोड़ा श्रम करके भी अच्छा उत्पादन हो सके, वहां आलस्य अधिक होगा, अवकाश अधिक होगा । अधिक उत्पादन और अधिक

अवकाश के कारण सभ्यता का विकास भी अधिक होगा। चीन, भारत और जापान में अधिक जनसंख्या का एक बड़ा कारण उनकी परिस्थिति है। अमरीका की घाटी मिसिसिपी में बहुत उपजाऊ भूमि और वर्षा की अधिकता होने पर भी आबादी बहुत कम है।

## भूगोल का सभ्यता को प्रेरणा-प्रदान

माया सभ्यता मध्य अमेरिका के मध्य में ही क्यों फली-फूली अमेरिका के तट पर क्यों नहीं; गंगा और ब्रह्मपुत्र के उपजाऊ क्षेत्रों में जब सभ्यता का विकास नहीं था, तब मोहेंजोदाड़ो और हड़प्पा में एक समृद्ध, समुत्कृष्ट सभ्यता क्यों फैली; ऐसे कितने ही उदाहरणों ने आर्नल्ड टॉयनवी को यह कहने पर बाध्य किया कि यह लोकप्रिय धारणा कि असाधारणतः सहज और सहयोगी वातावरण सभ्यता को जन्म देते हैं, भ्रान्तिपूर्ण है। वे तो बल्कि कठोर और विरोधी वातावरण के गुणों की ओर ध्यान आकर्षित करते हैं, जिन्होंने मानव को अधिक परिश्रम के लिए प्रेरित किया। टॉयनवी के ही एक निष्कर्ष को देकर हम यह विवाद समाप्त करते हैं।

यह स्पष्ट है कि अमानवीय और मानवीय दोनों तत्वों का समन्वय एक स्थान पर एक सभ्यता को जन्म देता है, परन्तु यह भी संभव है कि वैसा ही समन्वय किसी दूसरे स्थान पर, दोनों स्थानों की परिस्थिति प्रत्येक रूप में समान होने पर भी वैसी सभ्यता को जन्म न दे पाए। इसके विपरीत यह भी स्पष्ट है कि सभ्यता बिल्कुल विभिन्न वातावरणों में भी जन्म ले सकती है और लेती है। अमानवीय वातावरण नदी का डेल्टा हो सकता है जिसने कि मिश्र और सुमेरिया की सभ्यताओं को उदित किया और अलग से सिन्धुतट की सभ्यता का विकास किया या यह पठार हो सकता है जिसने मैक्सिको और ऐन्डियन सभ्यता को विकसित कर दिया। अमानवीय वातावरण द्वीप समूह का हो सकता है जिसने मिनयन और यूनानी सभ्यता को उदित किया और सुदूरपूर्व में जापान की सभ्यता को विकसाया। महाद्वीप के वातावरण ने और पुरानी ईसाई सभ्यता के रूस ने आधुनिक पाश्चात्य सभ्यता को जन्म दिया है।

## जलवायु

कई समाजशास्त्री धर्म को एक अर्ध-मरुस्थलीय जलवायु का प्रभाव बताते हैं। जिन स्थानों में दो या तीन अलग-अलग कालों में जलवायु बिल्कुल अलग-अलग होता है, उन स्थानों को बड़े साम्राज्यों की राजधानियां मानने का

सामाजिक विगठन के तत्त्व अन्तर्हित होते हैं। जो तत्त्व सामाजिक ढांचे को गतिशील वनाते हैं वही उसे विगठित भी करते हैं।

सामाजिक पद और भूमिका सामाजिक निर्धारण का परिणाम होते हैं। समाज ही अधिकांश व्यक्तियों के लिए यह निर्णय करता है कि वह क्या पद ग्रहण करें और कौन सी भूमिका अदा करें। जव यह पद और भूमिकाएं स्पष्ट और निश्चित होती हैं, समाज सापेक्षतः सुसंगठित होता है। जव कि ऐसा नहीं होता, विघटन घटित होता है। हमारे वर्तमान समाज में पाश्चात्य शिक्षा और आर्थिक व्यवस्था के परिवर्तनस्वरूप पद और भूमिका के सम्वन्ध में स्पष्टता और निश्चितता निरन्तर कम होती जा रही है और परिणामतः विघटन के वीज वोये जा रहे हैं।

एक विगठित समाज में व्यक्तियों द्वारा पोषित और प्रत्याशित पद और भूमिका की कल्पना और उनकी वास्तविक स्थिति में सदैव एक वड़ा अन्तर प्रदर्शित होता है। प्रत्येक क्षेत्र में व्यक्ति को ऐसे आदर्शों का सामना करना पड़ता है जिन्हें शायद वह कभी भी प्राप्त नहीं कर पाता। वह विश्वास करने लगता है कि वह एक करोड़पति वन सकता है, अनुपम सुन्दरी से विवाह कर सकता है, देश का राष्ट्रपति चुना जा सकता है, अस्तु। वस्तुतः उसके ऐसी किसी भूमिका के अदा करने के अवसर वहुत ही कम होते हैं। परिणाम यह होता है कि अन्ततोगत्वा निराश हो अधिकांश व्यक्तियों को अपनी अतृप्त आकांक्षाओं को तृप्त करने के लिए समाजविरोधी कार्यों में कूदना पड़ता है। इसका ज्वलंत उदाहरण वह व्यक्ति है जो चोरी, छल, कपट, गवन, चोरवाजारी तथा अन्य समाजविरोधी तरीकों से करोड़पति वनने का प्रयत्न करता है। वह समाज जहां कि जनसंख्या के पर्याप्त अनुपात समाज द्वारा अस्वीकृत तरीकों से अप्राप्य भूमिकाओं का अदा करन का प्रयास करते हैं स्पप्टतः सापेक्षतया विगठित हैं।

एक विगठित समाज में प्रमुख भूमिकाओं के वारे में कोई सामाजिक एकमतता (Consensus) नहीं होती। उदाहरणार्थ आज हमारे समाज में एक पत्नी कौन सी भूमिका अदा करे यह एक महत्वपूर्ण प्रश्न है। वह माता की, या कमाने वाली की, या घर की शोभा वढाने वाली की, अथवा एक दिल-वहलाने वाले साथी की भूमिका अदा करे, यह निश्चित नहीं है। इनमें से कुछ भूमिकाएं तो एक दूसरी की पूरक हैं, पर कुछ ऐसी नहीं हैं। एक स्त्री के लिए विभिन्न भूमिकाओं को अदा करने के प्रयत्न का परिणाम व्यक्तिगत निराशा ही होता है।

एक अगतिशील और पूर्णतया एकीकृत समाज में किसी व्यक्ति का पद और भूमिका रीतिरिवाज द्वारा स्पष्टतः पूर्वनिर्धारित होते हैं। अतः व्यक्ति को इस सम्बन्ध में चिन्तित नहीं होना पड़ता। सामाजिक परिवर्तन की तीव्रता ने, हमारे समाज के पुराने ढांचे को छिन्न-भिन्न कर दिया है और परिवर्तित आर्थिक सामाजिक अवस्थाओं ने व्यक्तियों को परम्परागत व्यवहार को छोड़ने पर बाध्य किया है।

परिणामतः, एक विगठित समाज में लोग वैसा व्यवहार नहीं कर पाते जैसा कि उनसे आशा की जाती थी। जब कि पत्नी को घर से बाहर काम करना पड़ता है, पति को स्थायी जीविका नहीं मिलती, अथवा उसे जीविका की खोज में एक स्थान से दूसरे स्थान पर घूमना पड़ता है, उसके बच्चे पहले की तुलना में कम होते हैं, व्यक्ति उन भूमिकाओं को अदा नहीं कर सकते जो कि सर्वथा भिन्न सरल परिस्थितियों के लिये उपयुक्त थीं। जब कि अधिक संख्या में लोगों को अप्रत्याशित स्थितियों का सामना करना पड़े, समाज विगठित कहा जायेगा।

एक विगठित समाज में विश्वास और व्यवहार, प्रत्याशा और प्राप्ति में सदैव विस्तृत अन्तर विद्यमान रहता है। व्यक्ति ऐसे पदों की प्राप्ति या भूमिका अदा करने की शिक्षा ग्रहण करते हैं जोकि उन्हें कभी भी प्राप्त नहीं होते। इसके विपरीत, एक संगठित समाज में प्रत्याशा और प्राप्ति में पर्याप्त सामंजस्य पाया जाता है पर शीघ्र परिवर्तित समाज म बड़ों द्वारा अपने बच्चों के लिए निर्धारित भूमिकाएं कोई अर्थ नहीं रखतीं। परिणामतः, अप्रत्याशित परिस्थितियों में व्यक्तियों की असफलता की निराशा उन्हें समूह के ही विरुद्ध खड़ा कर देती है।

## सामाजिक परिवर्तन और सामाजिक विगठन

एक संस्कृति के अभौतिक तत्त्व उसकी विभिन्न सामाजिक संस्थाओं का रूप धारण कर लेते हैं, जिन्हें बदलना सुगम नहीं होता। वह संस्थाएं जो कि एक समाज में स्थिरता लाती हैं, परिवर्तन के प्रति अपने हठ और प्रतिरोध के कारण प्रायः सामाजिक विगठन का कारण बन जाती हैं। किसी संस्था अथवा समाज के जीवित रहने के लिए अनिवार्य है कि वह परिवर्तित परिस्थितियों के अनुसार अपने को संशोधित कर सके।

जहां कहीं भी सांस्कृतिक परिवर्तन की गति सापेक्षतया तीव्र है, नई

परिस्थितियों और पुरानी जीवन प्रणाली के विरोध से सामाजिक ढांचा निरन्तर हिलता रहता है। सामाजिक विगठन सामाजिक परिवर्तन और प्रगति की कीमत का एक अंश है।

यह एक सर्वविदित तथ्य है कि भौतिक संस्कृति की तुलना में अभौतिक संस्कृति में परिवर्तन बहुत मन्द गति से होते हैं। संसार में कोई वस्तु इतनी मन्द गति से परिवर्तित नहीं होती जितना कि विचार। भौतिक संस्कृति के परिवर्तन में अधिक कठिनाई नहीं होती। इसका कारण भी है। एक बैलगाड़ी की तुलना में एक मोटरकार की श्रेष्ठता प्रदर्शित करना विशेष कठिन नहीं होता। पर एक नये राजनैतिक या सामाजिक प्रदर्शन की श्रेष्ठता प्रदर्शित करना और उसे अपनाना इतना सुगम नहीं होता। उससे हमारी उन भावनाओं को आघात पहुंचता है जिन्हें हमने बचपन से संजोया है। यही कारण है कि जहां हम सरलता से नये भौतिक परिवर्तनों को स्वीकार कर लेते हैं, वहां अभौतिक परिवर्तनों को स्वीकार करने में प्रबल प्रतिरोध प्रदर्शित करते हैं। इसका परिणाम भौतिक और अभौतिक क्षेत्र के परिवर्तनों में विषमता की सृष्टि होता है। इसी विषमता को सांस्कृतिक पिछड़ (Lag) का नाम दिया गया है।

भौतिक संस्कृति में परिवर्तन अभौतिक संस्कृति में भी तदनुसार परिवर्तन की आवश्यकता पर बल देते हैं। आधुनिक यातायात और संवादवहन के साधनों ने आज दूरी की समस्या को बिलकुल बदल दिया है और परिणामतः राजनैतिक, आर्थिक और सामाजिक क्षेत्र मे विस्तृत परिवर्तनों को अनिवार्य बना दिया है। इसी प्रकार कृषि और उद्योग के नये यन्त्रों और संगठनों ने हमारे आर्थिक ढांचे में विशाल परिवर्तन ला दिये हैं। विभिन्न भौतिक परिवर्तनों के साथ-साथ समस्त अभौतिक क्षेत्र में भी उससे संगत परिवर्तन लाना आधुनिक युग की सबसे प्रधान समस्या है।

## सामाजिक धारणाएं और सामाजिक विगठन

एक संतुलित सांस्कृतिक समीकरण (Adjustment) के लिए आवश्यक है कि सामाजिक व्यवहार में परिवर्तित यन्त्रों, परिवर्तित आर्थिक मांगों और परिवर्तित संस्थात्मक आवश्यकताओं के अनुसार सुधार हो। परन्तु मनुष्य की चिरपोषित धारणाएं प्रायः बहुत धीरे-धीरे बदलती हैं। और जब नयी धारणाएं पुरानी स्वीकृत धारणाओं को मानने से इनकार कर देती हैं, सामाजिक

विगठन की सृष्टि हो जाती है। व्यक्ति परम्परागत व्यवहार को तिलांजलि दे देते हैं। सामाजिक धारणाओं और मूल्यों में यह संशोधन परिवर्तन का कारण न होकर उसका परिणाम होता है।

एक सामाजिक धारणा "व्यक्तिगत चेतना की वह प्रक्रिया है जो समाज में व्यक्ति की यथार्थ और संभावित क्रियाओं को निर्धारित करती है।" धारणाओं की वस्तुओं और परिस्थितियों से पृथक् कोई सत्ता नहीं है। वह सदैव ही किसी लक्ष्य या परिस्थिति से सम्बद्ध होती हैं। एक सामाजिक धारणा मन की एक स्थिति है। यह मनःस्थिति स्वयं विभिन्न वस्तुओं और परिस्थितियों का परिणाम होती है। एक अमेरिकन या रूसी बच्चा स्कूल में ही साम्यवाद और पूंजीवाद के प्रति अपनी एक विशिष्ट धारणा बना लेता है। एक व्यक्ति स्वयं अपनी विशेष उप-संस्कृति या समूह से ऐसी धारणाएं ग्रहण कर सकता है जो कि सार्वजनिक हित के विरुद्ध हो सकती है। एक वेश्यालय में पली लड़की अनायास ही अनैतिकता की ओर अग्रसर होती है।

ऐसी धारणाओं का ज्ञान जो कि व्यवहार के विद्यमान नियमों की क्षमता को नष्ट करती हैं, और इस प्रकार सामाजिक संस्थाओं पर प्रहार करती हैं, सामाजिक विगठन के लिए परमावश्यक है।

## सामाजिक मूल्य (Values) और सामाजिक विगठन

प्रत्येक समाज की कुछ मान्यताएं अथवा मूल्य होते हैं जो कि प्रत्येक समूह की सांस्कृतिक विरासत का आधारभूत अंश होते हैं। वह इस बात का निर्धारण करते हैं कि समाज किस बात को महत्त्वपूर्ण और उचित अथवा किसे नगण्य और अनुचित समझता है। मूल्य हमारे व्यवहार के निर्णय में बड़ा भाग अदा करते हैं। तलाक हमारे लिए एक समस्या बन जाता है, क्योंकि उससे हमारी विवाह सम्बन्ध की अविच्छेद्यता की मान्यता पर कुठाराघात होता है। विवाह से पूर्व यौन-सम्बन्ध अनैतिक घोषित किये जाते हैं क्योंकि वह हमारी विवाह से पूर्व ब्रह्मचर्य की कल्पना के विरुद्ध जाते हैं। इस तरह समस्त क्षेत्रों में सामाजिक मूल्य सामाजिक संगठन का अभिन्न अंग होते हैं। ज्यों ही सामाजिक मूल्यों के विरुद्ध आवाज उठती है, सामाजिक विगठन शुरू हो जाता है।

जब लोगों में सामाजिक एकमतता नष्ट हो जाय और वह व्यक्तिगत अथवा वर्गीय स्वार्थ की दृष्टि से सामाजिक प्रश्नों पर सोचना शुरू कर दें,

सामाजिक विगठन विद्यमान माना जायेगा। हमारे आधुनिक समाज में इस एकमतता का अभाव अच्छी तरह परिलक्षित हुआ है। संगठित धर्म के ह्रास, संयुक्त परिवार के विगठन और परस्पर विरोधी राजनैतिक विचारधाराओं के उदय और विकास में यह विगठन भलीभांति व्यक्त हुआ है। आधुनिक समाज में अर्थशास्त्र, राजनीति, वैदेशिक सम्बन्ध, धर्म, परिवार इत्यादि महत्त्वपूर्ण विषयों पर, बहुसंख्यक जनता म एकमतता का अभाव है। परिवर्तित संसार ने विभिन्न सामाजिक विचारधाराओं को जन्म दिया है। आज से सौ साल पहले महत्त्वपूर्ण सामाजिक प्रश्नों पर जो एकमतता व्यक्त होती थी, वह शनैःशनैः समाप्त होती जा रही है। पाश्चात्य शिक्षा, औद्योगीकरण, आधुनिक यातायात और संवादवहन के साधनों, सामयिक आर्थिक मन्दियों, राजनैतिक परिवर्तनों, नये सामाजिक कानूनों तथा युद्ध ने हमारी मान्यताओं और मूल्यों में पर्याप्त परिवर्तन ला दिये हैं और सामाजिक प्रश्नों पर एकमतता को नष्ट करने में यथेष्ट योग दिया है।

धारणाएं और मूल्य सहवर्ती होते हैं और एक दूसरे पर अत्यन्त निर्भर हैं। दोनों ही सामाजिक परिवर्तन और सामाजिक मतवैषम्य को प्रकट करते हैं। समाज की गतिशीलता में वृद्धि के साथ-साथ सामाजिक प्रश्नों, व्याख्याओं और सामाजिक मूल्यों में अधिक परिवर्तन स्वाभाविक हैं। एक सामान्य व्यक्ति ऐसी स्थिति में अपने को अधिकाधिक कठिनाई में पाता है। वास्तव में सामाजिक मूल्यों का यह समकालीन संघर्ष मानवइतिहास में सबसे विस्तृत सामाजिक विगठन को दर्शाता है।

## संकट (Crisis) और सामाजिक विगठन

यद्यपि सामाजिक विगठन एक क्रमिक प्रक्रिया है, परन्तु संकटकालीन परिस्थितियों में इसके बहुत से उग्ररूप उद्भूत होते हैं। समूह के विचारों अथवा कार्यों में एक ऐसा गंभीर व्याघात जो कि नई परिस्थितियों में पुरानी आदतों, रिवाजों और व्यवहार को प्रकट करे सामाजिक संकट है। एक सामाजिक संकट व्यक्तिगत संकटों का भी सूत्रपात करता है क्योंकि अधिकांश व्यक्ति अपने आप परिवर्तित परिस्थितियों का सामना नहीं कर सकते।

सामाजिक संकट दो प्रकार के हो सकते हैं : **आकस्मिक और क्रमिक**। जब किसी समूह की आदतों में एक आकस्मिक व्याघात उत्पन्न हो जाता है और रातों-रात उन्हें अपने कार्यों को नई परिस्थिति के अनुरूप ढालना पड़ता

है, उसे आकस्मिक संकट कहा जाता है। नेताओं की मृत्यु, आकस्कि दुर्घटनाएं, अकाल, भूकम्प, वैंक का फेल हो जाना, अथवा शेयर बाजार का ठप्प हो जाना ऐसे ही आकस्मिक संकट हैं। हमारे लिए द्वितीय महायुद्ध भी एक आकस्मिक संकट था। इसके विपरीत, एक क्रमिक संकट वह है जो दीर्घ काल में धीरे-धीरे उग्र रूप धारण करता है। नई नस्लों के वर्गों के सात्मीकरण में उत्पन्न कठिनाइयां क्रमिक संकट का उदाहरण हैं। इसी प्रकार हमारी आर्थिक व्यवस्था में हुए परिवर्तनों ने एक क्रमिक संकट को जन्म दिया है। हमारी कृषि-अर्थ-व्यवस्था का सामाजिक संगठन धीरे-धीरे नष्ट होता जा रहा है। पर्याप्त संख्या में जीविका की खोज में लोग गांवों से शहरों को निष्क्रमण कर चुके हैं। आधुनिक बाजारों की मांग के परिवर्तन सामयिक आर्थिक मन्दियों को जन्म देते हैं और भीषण वेकारी को फैलाते हैं ।

## सामाजिक विगठन के प्रमुख रूप

**आर्थिक मन्दी और वेकारी.** उत्पादन, वितरण और विनिमय के आधुनिक साधनों ने जहां एक ओर जनसाधारण के लिए उपयोग और आराम की वस्तुएं जुटाना सम्भव बनाया है, वहां दूसरी ओर व्यक्तिगत लाभ के लिए पूंजीपतियों द्वारा संचालित अर्थव्यवस्था ने आर्थिक मन्दी-वेकारी जिसका परिणाममात्र है, जैसे क्रमिक संकट को जन्म दिया है। धन के विनियोग (Investment) में आकस्मिक कमी के कारण बड़ी संख्या में मजदूर वेकार हो जाते हैं। इस प्रकार लाखों मजदूरों को वेकार बना उनमें असंतोष की वृद्धि कर और समाजविरोधी भावनाएं जगा आर्थिक मन्दी एक विकट सामाजिक विगठन को जन्म देती है। व्यक्तिगत लाभ के लिए उत्पादन, विनिमय, यन्त्रों का उपयोग और सम्पत्ति का अत्यन्त असमान वितरण इस विगठन के लिए उत्तरदायी हैं।

**पारिवारिक विगठन.** बड़े-बड़े कारखानों के बनने से पहले एक कृषि-परिवार केवल स्नेह सूत्र से ही नहीं प्रत्युत धर्म, अर्थ, शिक्षा और मनोरंजन के सूत्रों से भी बन्धा होता था। इन बन्धनों का तोड़ना कठिन था। किन्तु परिवार के स्नेह और छोटे बच्चों के पालन को छोड़ सभी कृत्य आज दूसरी समितियों के पास चले गये हैं। परिणामतः, पारिवारिक बन्धन बहुत ढीले हो गये हैं। ऐसी स्थिति में तलाक, विच्छेद या परित्याग बहुत स्वाभाविक हो गया है। नई आर्थिक स्थिति ने परिवार के ढांचे को बदल दिया है, पर हमारी पुरानी पारि-

वारिक धारणाएं अभी परिवर्तन में पिछड़ गई हैं। इसी कारण इस क्षेत्र में सामाजिक विगठन दिखाई देता है।

## सामाजिक विगठन का उपाय

हमारी अधिकांश वर्तमान सामाजिक समस्याओं के कारणों को हमारी संस्कृति के विभिन्न विभागों की असमान प्रगति में ढूंढा जा सकता है। अतः सामाजिक विगठन को रोकने का प्रभावी उपाय संस्कृति के विभिन्न भौतिक या अभौतिक विभागों, समस्त संस्थाओं, रीतिरिवाजों, विश्वासों और कानूनों को एक दिशा में, एक गति से, एक संगति से आगे बढ़ाना है। यह कार्य सार्वजनिक हित की भावना से प्रेरित, व्यक्तिगत और वर्गीय स्वार्थों से रहित, सामाजिक यन्त्र के विभिन्न विभागों के संचालन की क्षमता प्राप्त व्यक्तियों द्वारा पूर्वनियोजित, प्रजातान्त्रिक रीति से निश्चित बौद्धिक सामाजिक आयोजन द्वारा ही सम्भव है। भौतिक आविष्कारों को रोककर सामाजिक विगठन का समाधान नहीं किया जा सकता। संस्कृति के कुछ विशिष्ट विभागों को नियन्त्रित कर सामाजिक संकट का मुकाबिला नहीं किया जा सकता। इसके लिए आवश्यक है कि हम बहुमुखी और विस्तृत प्रजातान्त्रिक सामाजिक आयोजना को अपनाएं।

## सहायक शब्द कोष

| | |
|---|---|
| Accommodation | अनुकूलन, समवस्थापन |
| Acculturation | पर-संस्कृति-ग्रहण |
| Adaptability | आनुकूल्य |
| Adjustment | समीकरण |
| Adrenal Gland | अधिवृक्क ग्रन्थि |
| Affective | रागात्मक |
| Aggregation | राशीकरण |
| Agriculture | कृषि |
| Amphibian | उभयचर |
| Anatomy | शरीरशास्त्र |
| Anger | क्रोध |
| Animism | जड़पूजा |
| Anthropoid | मानवसम |
| Anti-social Individuals | समाजविरोधी व्यक्ति |
| Arbitration | पंचनिर्णय |
| Archeozoic | आदिजीवीय |
| Artificial Selection | कृत्रिम चुनाव |
| Assault | आक्रमण |
| Assimilation | सात्मीकरण |
| Association | समिति |
| Attributes | गुण |
| Aurignacian Culture | परवर्ती संस्कृति |
| Babbon | बैबून |
| Basic | आधारभूत |
| Behaviour | व्यवहार |
| Behaviour Mechanics | व्यवहारयन्त्र, व्यवहार प्रक्रियायें |
| Bimodal Curve | द्विविध वक्ररेखा |
| Biological Nature | प्राणिक प्रकृति |

| | |
|---|---|
| Birth Rate | जन्म-दर |
| Blood pressure | रक्तचाप |
| Bushman | झाड़वासी |
| Business Cycle | व्यवसाय चक्र |
| Calendar | पंचाङ्ग |
| Capitalism | पूंजीवाद |
| Caste | जाति |
| Chemistry | रसायनशास्त्र |
| Childhood | बाल्यकाल |
| Chromosomes | वर्णसूत्र |
| City | नगर |
| Civilization | सभ्यता |
| Clan | कबीला, जन |
| Class | श्रेणी, वर्ग |
| Climate | जलवायु |
| Collective Behaviour | सामूहिक व्यवहार |
| Communal Societies | साझी समाज |
| Communication | संवादवहन |
| Communism | साम्यवाद |
| Competition | प्रतियोगिता |
| Compromise | समझौता |
| Conciliation | प्रसादन, मैत्रीस्थापन |
| Conditioned Reflex | अभिसंहित उत्क्षेप |
| Conditioned Response | अभिसंहित प्रत्युत्तर |
| Conduct | आचार, व्यवहार |
| Cognitive | बोधात्मक, ज्ञानात्मक |
| Conative | क्रियात्मक |
| Conflict | विरोध |
| Conformity | अनुकूलता, अनुरूपता |
| Conservatism | रूढ़िवाद |
| Consumption | उपभोग |

| | |
|---|---|
| Control | नियन्त्रण |
| Convention | परम्परा |
| Convertion | मतपरिवर्तन |
| Co-operation | सहयोग |
| Courage | साहस |
| Cranium | कपाल, खोपड़ी |
| Crescive Institutions | स्वयं उद्भूत संस्थायें |
| Crime | अपराध |
| Cross fertilisation | मिश्रित फलीकरण |
| Crowd-Rhythm | भीड़-ताल |
| Cultural environment | सांस्कृतिक वातावरण |
| Cultural Inertia | सांस्कृतिक जड़ता |
| Cultural Lag | सांस्कृतिक पिछड़ या मन्दता |
| Culture | संस्कृति |
| Culture-Complex | संस्कृति संकुल |
| Culture-Pattern | संस्कृति प्रतिमान |
| Customs | रिवाज़, शिष्टाचार |
| Dark Ages | अन्ध युग |
| Death Rate | मृत्यु दर |
| Delinquency | अपराध वृत्ति |
| Democracy | प्रजातन्त्र |
| Depressions | मन्दियां |
| Desires | इच्छायें |
| Diet | भोजन, खुराक |
| Diffusion | प्रसार |
| Discrete Variations | विभिन्न परिवर्तन |
| Disorganisation | विघटन |
| Displacement | स्थानभ्रंश, स्थानच्युति |
| Division of Labour | श्रम विभाजन |
| Divorce | तलाक |
| Domestication of Animals | पशुपालन |
| Dominance | प्रभुता |

| | |
|---|---|
| Drives | चालक |
| Ecology | परिस्थितिशास्त्र |
| Economic institutions | आर्थिक संस्थाएं |
| Economics | अर्थशास्त्र |
| Education | शिक्षा |
| Elections | निर्वाचन |
| Electorate | मतदाता, निर्वाचक |
| Electricity | विद्युत् |
| Embryo | भ्रूण |
| Emigration | प्रवास |
| Emotions | भाव, उद्वेग |
| Enacted institutions | विधिगत संस्थायें |
| Endogamy | अन्तर्विवाह |
| Environment | वातावरण |
| Eocene | प्रादिनूतन |
| Ethnocentricism | जात्यभिमान, जाति-अहंकार |
| Ethos | विशेषतायें, स्वभाव |
| Eugenics | सुप्रजनन शास्त्र |
| Evolution | विकासवाद |
| Exogmay | वहिर्विवाह |
| Experience | अनुभव |
| Exponential Principle | व्याख्यात्मक सिद्धान्त |
| Extroversion | वहिर्मुखता |
| Family | परिवार |
| Farm population | कृषि जनसंख्या |
| Farm tenancy | कृषि भूमिव्यवस्था |
| Fascism | फासिष्टवाद |
| Fashion | फैशन |
| Feebleminded | मन्दधी |
| Feral Man | विजनपोषित मनुष्य, वन्यपशु-पालित मनुष्य |

| | |
|---|---|
| Feudalism | सामन्तवाद |
| Folkways | जनरीति |
| Genes | वाहकाणु |
| Genotypes | प्रजनन रूप |
| Geography | भूगोल |
| Gift | उपहार |
| Glandular system | ग्रन्थि संस्थान |
| Gonad Gland | प्रजनन ग्रन्थि |
| Gossip | गपशप |
| Government | सरकार |
| Group habits | समूह स्वभाव |
| Group Interaction | समूह अन्तःक्रिया |
| Group Life | समूह जीवन |
| Group Marriage | समूह विवाह |
| Growth | वृद्धि |
| Habit | स्वभाव |
| Handicrafts | दस्तकारी |
| Health | स्वास्थ्य |
| Heredity | आनुवंशिकता |
| Heritage | विरासत |
| Holoceme | सर्वनूतन |
| Homo-Sapiens | मेधावी मानव |
| Hormones | अन्तःस्राव |
| Hospitality | आतिथ्य |
| Hunters | शिकारी |
| Hypnosis | सम्मोहन |
| Hysteria | उन्माद |
| Ideas | विचार |
| Identification | एकरूपता |
| Ideologies | विचारधाराएं |
| Imitation | अनुकरण |

| | |
|---|---|
| Immigration | आवास |
| Inbreeding | अन्तर्जनन |
| Income | आय |
| Individual | व्यक्ति |
| Industrial Revolution | औद्योगिक क्रान्ति |
| Industry | उद्योग |
| Infant mortality | शिशु-मृत्यु |
| Inferiority feeling | हीन-भावना |
| In-Group | अन्तःसमूह |
| Inheritance of acquired characteristics | अर्जित गुणों का वंशागम |
| Inhibition of Self | आत्म-निरोध |
| Inorganic | अनैन्द्रियिक |
| Insanity | पागलपन |
| Instinctive behaviour | सहज व्यवहार |
| Instincts | सहज प्रवृत्ति |
| Institutions | संस्थाएं |
| Intelligence tests | बुद्धि परीक्षा |
| Interest | रुचि |
| Intermixture | अन्तर्मिश्रण |
| Introversion | अन्तर्मुखता |
| Invention | आविष्कार |
| Isolation | पार्थक्य |
| Joint Stock Company | संयुक्तपूंजी कम्पनी |
| Kinship | रक्तसम्बन्ध, बन्धुता, साकुल्य |
| Labour | श्रम |
| Language | भाषा |
| Law | कानून |
| Leadership | नेतृत्व |
| Learning | सीखना |
| Life-expectancy | जीवन-काल |

| | |
|---|---|
| Lineal | एकवंशीय |
| Lobbying | लाबींग (विधान मण्डल के सदस्यों द्वारा गोष्ठी-कक्ष में बैठ कर बातचीत करना व एक दूसरे को प्रभावित करना) |
| Localism | स्थानवाद |
| Lynching | लिंचिंग ( उत्तेजित भीड़ द्वारा किसी का वध ) |
| Mammals | स्तनन्धय |
| Marginal Man | सीमान्त मनुष्य |
| Marital Status | वैवाहिक दर्जा |
| Marriage | विवाह |
| Matrilocal Residence | मातृस्थानीय निवास |
| Maturation | परिपक्वता |
| Mediation | मध्यस्थता |
| Medicine Man | ओझा |
| Megalopolis | वृहन्नगर |
| Mental Conflict | मानसिक संघर्ष |
| Mental Disorders | मानसिक विकृति |
| Metazoa | बहु कोषीय पशु |
| Migration | प्रव्रजन |
| Monarchy | राजतन्त्र |
| Money | मुद्रा |
| Monogamy | एकविवाह |
| Monopoly | एकाधिकार |
| Monotheism | एकेश्वरवाद |
| Mood | मूड, तरंग |
| Mores | रूढ़ियां |
| Motivation | प्रेरणा |
| Mountain Communities | पर्वतीय समुदाय |
| Murder | हत्या |

| | |
|---|---|
| Mutation | अन्तःपरिवर्तन |
| Nationalism | राष्ट्रवाद |
| Natural increase | प्राकृतिक वृद्धि |
| Natural resources | प्राकृतिक साधन |
| Natural selection | प्राकृतिक चुनाव |
| Neighbourhood | पड़ौस |
| Neolithic Culture | नवपाषाण संस्कृति |
| Nervous System | नाड़ी-संस्थान |
| Normal Probability Curve | सामान्य संभावना वक्ररेखा |
| Occupational Survey | पेशेवार पड़ताल |
| Oligocene | आदिनूतन |
| Opposition | विरोध |
| Organic environment | भौतिक वातावरण |
| Out-group | बहिःसमूह |
| Palaeolithic Period | पुरापाषाणकाल |
| Paleozoic | पुराजीवीय |
| Parothyroid | परचुल्लिका |
| Partnership | साझेदारी |
| Patents | पेटेंट |
| Patrilocal residence | पितृस्थानीय निवास |
| Patterns | प्रतिमान |
| Perception | प्रत्यक्षबोध |
| Personality | व्यक्तित्व |
| Phenotypes | आकृतिरूप |
| Physique | डीलडौल |
| Pithecanthrope | वानर मानव |
| Pituitary gland | पोषणिक ग्रन्थि |
| Pleistocene | प्रतिनूतन |
| Pliocene | अतिनूतन |
| Politics | राजनीति |
| Polyandry | बहुभर्तृता |
| Polygamy | बहुभार्यता |

| | |
|---|---|
| Population | जनसंख्या |
| Prehistoric Communities | प्रागैतिहासिक समुदाय |
| Pressure groups | प्रभावी समूह |
| Primary group | प्राथमिक समूह |
| Primates | प्रधानक वर्ग |
| Professions | पेशे |
| Profit motive | लाभप्रवृत्ति |
| Progress | प्रगति |
| Projection | परारोपण |
| Propaganda | प्रचार |
| Property | सम्पत्ति |
| Proterzoic | सुपुराजीवीय |
| Psychosis | चित्त विकृति |
| Public | जनता |
| Public opinion | जनमत |
| Public relations | सार्वजनिक सम्बन्ध |
| Public Utilities | सर्वजनोपयोगी उद्योग |
| Punctuality | समयपालन |
| Race | नस्ल |
| Radio | रेडियो |
| Rape | बलात्कार |
| Rationalisation | युक्तीकरण |
| Rebelliousness | विद्रोह वृत्ति |
| Reflex Arc | उत्क्षेप चाप |
| Reform | सुधार |
| Regions | प्रदेश |
| Relief Families | दानोपजीवी परिवार |
| Religion | धर्म |
| Repression | दमन |
| Reputation | ख्याति |
| Revolution | क्रान्ति |
| Role | भूमिका |

| | |
|---|---|
| Secondary group | माध्यमिक समूह |
| Secularisation | ऐहिकीकरण |
| Self | स्व |
| Sex | काम, लिंग |
| Shaman | शमन |
| Share-holder | हिस्सेदार |
| Sin | पाप |
| Slums | गन्दी बस्तियां, चाल |
| Social Class | सामाजिक श्रेणी या वर्ग |
| Social Control | ,, नियन्त्रण |
| Social Distance | ,, दूरी |
| Social Heritage | ,, विरासत |
| Social Institutions | ,, संस्थाएं |
| Social Interactions | ,, अन्तःक्रियायें |
| Social Inventions | ,, आविष्कार |
| Social Organisation | ,, संगठन |
| Social Planning | ,, आयोजन |
| Social pressure | ,, दबाव |
| Social problem | ,, समस्याएं |
| Social processes | ,, प्रक्रियाएं |
| Social Status | ,, दर्जा |
| Socialisation | समाजीकरण |
| Sociology | समाजशास्त्र |
| Specialisation | विशेषीकरण |
| Species | जाति |
| Speech | भाषण, बोली |
| Standard of living | रहन-सहन का दर्जा |
| State | राज्य |
| Status | दर्जा |
| Submission | आधीनता |

| | |
|---|---|
| Sub-races | उप-नस्लें |
| Suffrage | मताधिकार |
| Suggestion | संकेत, सुझाव |
| Superiority Feeling | श्रेष्ठ-भावना |
| Super-Naturalism | अतीन्द्रियवाद |
| Super-Organic | अधिजैविक |
| Sympathy | सहानुभूति |
| Synthetic Materials | संयोगजन्य पदार्थ, मिश्रित पदार्थ |
| Taboo | टैबू, वर्जित, निषिद्ध |
| Technological Advance | यान्त्रिक उन्नति |
| Technology | यन्त्र शास्त्र |
| Temperament | प्रकृति, स्वभाव |
| Thyroid | चुल्लिका ग्रन्थि |
| Thyroxin | चुल्लिका स्राव |
| Totalitarianism | समग्रशक्तिवाद, सर्वेसर्वावाद |
| Toleration | सहिष्णुता |
| Tools | औज़ार |
| Totems | टोटम, गणचिह्न |
| Trade | व्यापार |
| Transportation | परिवहन |
| Travel | यात्रा |
| Twins | जुड़वां |
| Unemployment | बेकारी |
| Value | मूल्य, मान्यता |
| Variability | अन्यथाकरण, विपर्यय |
| Vertebrate | पृष्ठवंशी |

| | |
|---|---|
| Vested Interests | निहित स्वार्थ |
| Villages | गांव |
| Wages | मज़दूरी |
| War | युद्ध |
| Wealth | सम्पत्ति |
| Women | स्त्रियां |
| Writing | लेखन |

# सहायक-ग्रन्थ-सूची

## सामान्य


Bernard, L. L., *Introduction to Sociology* (1942)
Cuber, John F, *Sociology* (1947)
Ellwood, Charles A., *Sociology Principles & Problems* (1943)
Fairchild, H. P., ed. *Dictionary of Sociology* (1944)
Gurvitch, G., and Moore, W. E., ed. *Twentieth Century Sociology* (1945)
Gillin, J. L., & John Gillin, *Cultural Sociology* (1948)
Ginsberg, M., *Sociology* (1934)
Groves, Ernest R., and Moore, H. E. *An Introduction to Sociology* (1940)
Hankins, F. H., *Introduction to the Study of Society* (1937)
Hiller, E. T., *Principles of Sociology* (1933)
Howard W. Odhum., *Understanding Society* (1947)
La Piere, Richard T., *Sociology* (1946)
Lundberg, G. A, *Foundations of Sociology* (1939)
MacIver, R. M., *Society* (1937)
Ogburn, W. F. and M. F. Nimkoff, *Sociology* (1940)
Park, R. E., and Purgess, E. W., *Introduction to the Science of Sociology* (1924)
Pondell, Elmer, editor, *Society under Analysis* (1927)
Ross, Edward A. *New-Age Sociology* (1940)
Sumner W. G., and Keller, A. G., *The Science of Society* (1942)
Seligman, E. R. A. and Johnson, A., *Encyclopaedia of Social Sciences* (1930-5)
Sutherland, Robert L., and Julian L. Woodward, *Introductory Sociology* (1948)
Von Wiese, Leopold and Howard Becker, *Systematic Sociology* (1932)
Wallis W. D. and Willey M. M., *Readings in Sociology* (1930)
Young, Kimball, *Sociology* (1944)


## आनुवंशिकता और वातावरण


Dunn, L. C., and Th. Dobzhansky., *Heredity, Race and Society* (1946)
Hogbern L., *Nature and Nurture* (1933)
Holmes, S. J., *Human Genetics and its Social Import* (1936)
Jennings, H. S., *The Biological Basis of Human Nature* (1930)
Newman, H., Twins : *A Study of Heredity and Environment* (1937)
Scheirfeld, A., *You and Heredity* (1939)
Schwesinger, G. C., *Heredity & Environment* (1933)

Woodworth, R. S., *Heredity & Environment*, (1941)

विषयानुसार

## मनुष्य का प्राणिक विकास और नस्लें

Bawden, Arthur T., *Man's Physical Universe* (1937)
Ghurey, G. S., *Caste and Race in India* (1932)
Hooton. E. A., *Up From the Ape* (1946)
Howells, William, *Mankind So Far* (1944)
Klineberg, Otto, *Race Differences* (1934)
Karve, I, and Majumdar, D. N., *Racial Problems in Asia* (1948)
Montagu, M. F. Ashley, *An Introduction to Physical Anthropology* (1945)
MacCurdy, G. C., editor, *Early Man* (1937)
Majumdar, D. N., *The Matrix of Indian Culture* (1948)
" " , *Races and Culture of India* (1944)
Snider, Luther C., *Earth History* (1932)
Guha, B. S., *Racial Elements in Population* (1944)

## ग्राम, नागरिक जीवन और परिस्थिति शास्त्र

Alihan, Milla A., *Social Ecology* (1935)
Altekar, A. S., *History of Village Communities in India*
Bews, J. W., *Human Ecology* (1935)
Chase, Stuart, *Democracy Under Pressure* (1945)
Gillette, J. M., *Rural Sociology* (1936)
Gist, Noel P., and L. A. Halbert, *Urban Society* (1948)
Kolb, J. H., and E. De S. Brunner, *A Study of Rural Sociology* (1946)
Mulford, H., *Country Planning* (1944)
Mumford, Lewis, *The Culture of Cities* (1929)
Muntz. E. E., *Urban Sociology* (1938)
Sims, Newell L., *Elements of Rural Sociology* (1940)
Taylor, C. C., *Rural Sociology* (1946)
Zimmerman, C. C., *The Changing Community*

## परिवार

Baber, Ray E., *Marriage and the Family* (1939)
Becker, Howard D., and Reuben Hill, editors, *Family Marriage and Parenthood* (1948)
Briffault, R., *The Mothers* (1927)
Burgess, E. W., and Locke, H. J., *The Family* (1945)
Elmer, M. C., *The Sociology of the Family* (1945)
Folsom, J. K., *The Family and Democratic Society* (1943)
Goodsell, W., *A History of Marriage and Family* (1934)
Hari Datt., *Hindu Vivah Mimansa*
Howard, G. E, *History of Matrimonial Institutions* (1904)

Foster, Robert G., *Marriage and Family Relationships* (1944)
Lichtenberger, J. P., *Divorce* (1931)
Myrdal, A., *Nation and Family. The Swedish Experiment in Democratic Family and Population Policy* (1945)
Terman, L., *Psychological Factors in Marital Happiness* (1939)
Waller, W. W., *The Family* (1938)
Westermarch, E. A., *The Future of Marriage in Western Civilization* (1936)
Zimmerman, Carle C., *Family and Civilization* (1947)
Menon, Lakshmi, N., *The Position of Women* (1944)

### धार्मिक संस्थाएं

Durkheim, E., *Elementary Forms of Religious Life*
Eddy, Sherwood, *Religion and Social Justice* (1927)
Freud, S., *The Future of an Illusion* (1928)
Hough, Horace T., *What Religion Is and Does* (1935)
Lowie, R. H., *Primitive Religion* (1936)
Radin, P., *Primitive Religion* (1938)
Taylor, Graham, *Religion in Social Action* (1913)
Wach, Joachim, *Sociology of Religion* (1944)
Yinger, J. Milton, *Religion in the Struggle for Power* (1946)

### राजनैतिक संस्थाएं

Collingwood, R. G., *The New Leviathan* (1942)
Commons, J. R., *A Sociological View of Sovereignty*
Fowler, W. W., *The City State of the Greeks and Romans*
Laski, H. J., *A Grammar of Politics* (1938)
" " , *The State in Theory and Practice* (1935)
Lasswell, H. D., *Politics : Who gets What, When. How* (1936)
Lindsay, A. D., *The Modern Democratic State* (1943)
Lowie, R. H., *The Origin of the State* (1927)
McIver, R. M., *The Modern State* (1926)
Marriott, Sir J. A R., *Dictatorship and Democracy* (1935)
Michels, R., *Political Parties* (1915)
Maxwell, Bertram W., *The Soviet State* (1934)

### आर्थिक संस्थाएं

Wadia, P.A., and Merchant K.T., *Our Economic Problem* (1943)
Arnold, Thurman W., *Cartels or Free Enterprise* (1945)
Beaglehole, E., *Property, A Study in Social Psychology* (1931)
Bowman, D. O , *Public Control of Labour Relations* (1942)
Burns, C. D., *Industry and Civilization* (1925)
Commons, J. R., *The Legal Foundations of Capitalism* (1924)
Green, William. *Labour and Democracy* (1939)
Hicks, J. R , *The Social Framework* (1942)
Hobson, T. A., *Property and Improperty* (1937)
Lauterbach, Albert, *Economic Security and Individual Freedom* (1948)

Lokanathan, P. S., *Industrialisation* (1943)
Lowe, A., *Economics and Sociology* (1935)
Neugroschel, A., *The Control of Industrial Combinations*
O'Shaughnessy, Michael, *Economic Democracy and Private Enterprise* (1945)
Mehta, Asoka, *Socialism and Peasantry* (1953)
Mehta, Asoka., *Democratic Socialism* (1952)
Mukerjee, R. K., *Indian Working Class*
Patterson, S. H. *Social Aspects of Industry* (1943)
Schumpeter. J., *Socialism, Capitalism and Democracy* (1943)
Thurnwald, R., *Economics in Primitive Community* (1932)
Vijayaraghvachari Sir T., *Land and its Problem*
Williams, G., *The Price of Social Security* (1946)
Veblen, T., *The Theory of Business Enterprise* (1904)

## क्रीड़ा, मनोरंजन और शिक्षा संस्थायें

Burns, C. Delisle, *Leisure in the Modern World* (1932)
Busch, Henry M., *Leadership in Group Work* (1934)
Brown Francis J., *Educational Sociology* (1947)
Charters, W. W., *Motion Pictures and Youth: A Summary* (1933)
Durant, Henry., *The Problem of Leisure* (1938)
Katz, Daniel, and Floyd H. Allport, *Students Attitudes* (1431)
Lazarsfeld, Paul F., and Harry Field, *The People Look at Radio* (1946)
Lindeman. E. C., *Leisure—A National Issue* (1939)
Mitchell, Elmer D., and B. S. Mason, *The Theory of Play* (1934)
Oberholtzer, E. P., *The Morals of the Movie* (1932)
Panna Shah, *The Indian Film* (1950)
Petters, Charles C., *Motion Pictures and Standards of Morality* (1933)
Prescott, Daniel A., *Emotion and the Educative Process* (1938)
Government of India's Publication: *Education in the States of Indian Union* (1951)

## सामूहिक व्यवहार

Bogardus, Emory S., *Fundamentals of Social Psychology* (1942)
Cooley, C. H., *Social Organisation* (1909)
Dewey, J., *Human Nature and Couduct* (1922)
Doob, L.W., *Propaganda* (1935)
Ginsberg, M., *The Psychology of Society* (1933)
Jennings, Helen H., *Leadership and Isolation* (1943)
La Piere, R.T., *Collective Behaviour* (1938)
Lasswell, H.D., *Propaganda Technique in the World War* (1929)
Lazarsfeld, P.F., *Radio and the Printed Page*

Mead, M., (ed)., *Co-operation and Competition among Primitive Peoples* (1937)
Suttie, J., *The Origins of Love and Hate* (1935)

## संस्कृति विकास में बाधायें

Calverton, V. F., *The Making of Man* (1931)
Chapin, F. Stuart, *Cultural Change* (1928)
Ellwood, Charles A., *Cultural Evolution* (1927)
Folsom, G. K., *Culture and Social Progress* (1927)
Ramakrishna Centenary Volume, *Cultural Heritage of India*
Kroeber, A.L., *Configurations of Culture Growth* (1944)
Linton, Ralph C., *The Cultural Background of Personality* (1945)
Lowie, Robert H.. *Are we Civilized ?* (1936)
Mookerji, D. P., *Modern Indian Culture*
Malinowski, B.M., *The Dynamics of Culture change* (1945)
Natarajan, S., *Social Problems* (1942)
Rodin, Paul, *Social Anthropology* (1932)
Reuter, E.B., editor, *Race and Culture Contacts* (1934)
Smith, G. Elliott, and others, *Culture* (1927)

## आविष्कारों का प्रभाव

Beard, W., *Government and Technology* (1934)
Gilfillan, S.C., *Social Effects of Inventions* (1937)
Stamp, Sir J., *The Science of Social Adjustment* (1937)

## सामाजिक विगठन

Barnes, Harry E. and N. K. Teeters, *New Horizons in Criminology* (1943)
Bossard, J. H. S., *Social Change and Social Problems* (1938)
Brown, L. G., *Social Pathology* (1941)
Carr-Saunders, A. M., Mannheim, and E. C. Rhodes, *Young Offenders* (1944)
Coyle, Grace, *Group Experience and Social Values* (1947)
Elliott, Mabel A., and Francis Merrill, *Social Disorganisation* (1941)
Faris, Robert E. L., *Social Disorganisation* (1948)
Frank, Lawrence K., *Society as the Patient* (1948)
Gillin, John M., *Social Pathology* (1946)
Hall, J., *Theft, Law and Society* (1935)
Mowrer, E. R , *Disorganisation, Personal and Social* (1942)
Mannheim, K , *Man and Society in an Age of Reconstruction* (1945)
Malinowski, B., *Crime and Custom in Savage Society* (1926)
Queen, S. A., W. B. Bodenhafer, and E. B. Harper, *Social Organisation and Disorganisation* (1935)
Queen, S. A., and J. R. Gruener, *Social Pathology* (1940)
Slavson, S. R., *An Introduction to Group Therapy* (1943)
Von Hentig, Hans, *Crime, Causes and Conditions* (1947)

Le Bon, G., *The Crowd : A Study of the Popular Mind* (1897)
Lippmann, W., *Public Opinion* (1922)
Marshall, T.H., *Class Conflict and Social Stratification* (1938)
Wallas, G., *Human Nature and Politics* (1924)
North, C.C., *Social Differentiation* (1926)
Ross, E.A., *Social Control* (1901)
Sorokin, P., *Social Mobility*
Tead, Ordway, *The Art of Leadership* (1935)
Young, K., *Sourcebook of Social Psychology* (1927)
Wedgwood, J., *The Economics of Inheritance* (1939)
Dollard, J., *Frustration and Aggression* (1944)
Durbin, E.F.M., and Bowlby, John, *Personal Aggressiveness and War* (1939)
Knight, F.H., *The Ethics of Competition* (1935)

संस्कृति में वृद्धि, परिवर्तन, वाधाएं, आविष्कार, समीकरण

Bartlett F.C., *Psychology and Primitive Culture* (1923)
Benedict, R., *Patterns of Culture*
Boas, F., *General Anthropology* (1939)
Goldenweiser A. A., *Anthropology, An Introduction to Primitive Culture* (1937)
Gorer G. L., *Himalayan Village* (1938)
Hoddan, *History of Modern Morals* (1937)
Hsiao Tung Fei, *Peasant Life in China*, (1943)
Kardiner A, *The Cultural Background of Personality*
Klein V., *The Feminine Character* (1946)
Linton, R., *The Study of Man, An Introduction* (1940)
Lowlie R.H., *Are We Civilized* (1934)
Mannheim K., *Diagnosis, of Our Time* (1945)
,, ,, *Man and Society in Age of Reconstruction.*
Mackenzie F., *Planned Society : Yesterday, Today, Tomorrow* (1937)
Mead, M., *Co-operation and Competition among Primitive Peoples* (1937)
Mumford, L., *Technics and Civilization* (1934)
,, ,, *Sex and Temperament in Primitive Societies* (1935)
Plant, J. S., *Personality and the Culture Pattern* (1937)
Schumpeter, J., *Socialism, Ccapitalism and Democracy* (1943)
Sorokin P.A., *The Sociology of Revolution* (1925)
Stamp, Sir J., *The Science of Social Adjustment* (1937)
Sumuce W.G., *Folkways* (1906)
Wheeler G.C., Hobhouse L. T. and Ginsberg *Practical Culture and Social Institutions of Simple Peoples* (1930)
Westermarck E., *Origin and Development of Modern Ideas* (1906)
Wissler, C., *Man and Culture* (1928)
Wooton, B., *Freedom under Planning* (1945)